किया शहनेमर्दुमका स्कनगुज़ीं। हुआ हरकुई हरमकाँ में मकीं ॥
सज़ावार हर शख़्सके हरमकाँ। दियाहुक्मऔरयहकहावादअज़ाँ ॥
किअब इस मकाँमें ज़िराअतकरो। नबे शग्लु बेकार हरगिज़ रहो ॥
यह देवोंकोइरशादफिरयों किया। कितुमतर्ज़ रक्शः मकानातका ॥
सिखावो यहां मर्दुमाँ को तमाम। किकरनेलगैंसबइम रत काकाम ॥
हुआ जबकि हुक्मे शहे नामदार। हुये देव तब वोहींमशगूलकार ॥
व हम्माम औरकस्रोऐवाँ फ़राख़। बनाये गुज़ीनो बलन्दोफ़राख़ ॥
बनाये गचो ख़िश्त और संगसे। तरहदार दिलचस्प हररंग से ॥
बहुतदिलकुशाऔरबहुतउस्तुवार। सरापा लताफ़त सरापा बहार ॥
फिरइकतख़्त शहनेमुरत्तबकिया। बयाकूतु गौहर मुज़इयब किया ॥
और उसतख़्तपरबैठताथामुदाम। रहेथासदा खुर्रमो शाद काम ॥
कभी हुक्म करता वह यों देवको। बरूये हवा तख़्त को ले चलो ॥
ग़रज़देवोंके दोशपर रखके तख़्त। जहाँ चाहता वह शहेनेकबख़्त ॥
पहुँचता वहाँ एकदममें बशौक़। नथादिलमें अन्देशयेतहतफ़ौक़ ॥
शहनशहनेकिश्तीभी तइयारकी। मुहीते जहाँ में यह पहिलेनथी ॥
सरेसालकाहै जो नौरोज़ नाम। सोउसकाहैमूजिदशहेजुलकिराम॥
जबआता यह नौरोज़इशरतकरीं। तबइकजश्न तरतीबकरतावहीं ॥
मुहैयामयो नग़मः होता वहाँ। ग़रज़ ऐश करता वह शाहे जहाँ ॥
जिनो इन्स देवो परी को तमाम। गुहरबख़्शता खुसरवे नेकनाम ॥
बऐशोतरबहफ़्त सदसाल तक। रहाहुक्मराँ शाह ज़ेरे फ़लक ॥
रही ख़ल्क़ आसूद औ बेख़तर। बहुत खुर्रमो शाद शामो सहर ॥
नबेशग्ल कोई नबेकारथा। कोई दर्दमन्द और न बीमारथा॥
न था कोई रंजूर उस दौर में। रहे मर्ग भी दूर इस दौर में ॥
जो गुज़रे बरससातसौ इस तरह। कियाहै बयाँ मैंने यों जिस तरह ॥
तोशहसे हुई दूरदानिश वफ़ूर। हुआ शाहके दिलमें पैदाग़रूर ॥
इकायक जोअपनी तरफ़कीनज़र। किजाहो हशमहै मेरा इसक़दर ॥
तो आयावहीं दिल में जमशेदके। किहमसरहुँ मैं माहुखुरशेद के ॥
व जाहो हशम ज़ेर चर्खेबरीं। बराबर कोई अपने देखा नहीं ॥
अकाबिरजोथेउसकोकरके तलब। यहजमशेदला पाज़बाँपरकिअब ॥

बताओकि दुनियां मेंहै कोईशाह। कि जिसको मेरेहोवेजाह॥
खुदावन्द औरंगु अफ़सरहुँ मैं। जहाँदार बख़्शिन्दये जरहुँ मैं॥
जहाँ को किया मैंने आरस्तः। जहाँ से हुआ रंज बरख़ास्तः॥
खुरोख़्वाबु आराम अहले जहाँ। यह जम ऐ गुले ख़ातिरे मरदुमाँ॥
निशानो खुशी नग़मओ जामुमें। मेरेही सबबसे है हर एक शै॥
जहाँ में हुआ मुझसे पैदा हुनर। नहीं कोई मुझसा शहेनामवर॥
सुनाजब कि जमशेदसे यहसखुन। लगे कहने दानिशवरानेज़मन॥
कि बसतूहै बख़्शिन्द औदादगर। नहीं और तुझसा कोई ताजवर॥
वलेदिलमेंसमझेयहयज़दाँशिनास। किजमशेदहक़सेहुआनासिपास॥
हुआरुख़सतअबइससेएक़बालुबख़्त। नसीबोंसेउसकेगयाताजोतख़्त॥
कुईदिनका देखे है यह रोज़बद। हुई फ़रोंफ़रमाँदिही उसकीरद॥
वह फ़रमाँवराने शहे नामदार। कनारालगे करने बेइख़्तियार॥
ख़फ़ा होके शहसे वह इकबारसब। ग़रज़उठगये वांसे सरदारसब॥
शहनशहकेदिलमेंयहआयाहिरास। वहींउड़गये उसके होशोहवास॥
यक़ीं होगयाथहकि यज़दानपाक। मुकर्ररहुआमुझसेअबख़श्मनाक॥
लगीदौलत उसशहसे मुँह फेरने। लगी उसकी बेदौलती घेरने॥
जहाँदार जमशेद अंजाम कार। हुआबसतबह औपरेशाँवख़्वार॥
गिरफ्तार कहरे इलाही हुआ। जुदा शाहसे तख़्त शाहीहुआ॥
मिलाअलग़रज़ ख़ाकमें बख़्तजम। हुआजायज़ोहाकफिर तख़्तजम॥

अहवालसल्तनतज़ोहाकताज़ा॥

लिखों आगे ज़ोहाककी दास्ताँ। करूंउसकी अबसल्तनतकाबयाँ॥
सिपहदार मुरताज़ ताज़ीबनाम। शहेकामराँ खुशरवे ज़ुलकिराम॥
कि था ताज़ियाँमें वहफ़रमाँरवा। रऐयत नेवाज़ी में मशग़ूलथा॥
हज़ारों बुज़ो उश्तरो गाउमेश। रखेथा सिपहदार फ़रख़ुंदः केश॥
शबोरोज़ उनचारपायोंका शीर। ग़रीबों को देता शहे बेनज़ीर॥
पिसरएकथा उसकाज़ोहाकनाम। जवानोदिलेरोबलन्दइहतिशाम॥
रखै अस्पताज़ीथावह दसहज़ार। बड़ा जाहथा और बड़ाइक़्तिदार॥
हज़ूर उसके इबलीसनारास्तगो। हुआहाज़िरइकदिनबशक्लेनिको॥
गुज़ारिशकई नक़्लैंकी आनकर। किदिलचस्पऔरनग्ज़थींसरबसर॥

वलेथा फ़रेब उसमें क़सरभरा। खरअसेसखुनकोई खालीनथा॥
मुअरीथा ज़ोहाक जो अक़्ससे। हुआ खुर्रमोशाद इस नक्ससे॥
लगा कहने इबलीस से और भी। बयाँकर लतीफ़ा बलुत्फ़ोखुशी॥
वहबोला कि ऐशाहफ़र्रुखनिहाद। सखुनखूबतरऐसे हैं मुझकोयाद॥
वलेकिन मैं कहताहूँ इस शर्तसे। किगरअह्द औरक़ौलदे तू मुझे॥
किजो कुछ कहूं मैं करे तू वही। किसीसे न यह राजखोलेकभी॥
क़समखाके ज़ोहाकने बसाशिताब। दियाउसकोगुफ़्तारकायहजवाब॥
कि मज़कूर क्या जो तेरेराज़को। करूँज़ाहिर ऐमर्द फ़रखुन्दःखू॥
हुआजबकिआपुसमेंअह्द उस्तुवार।यहइबलीसबोलाकिऐनामदार॥
जो मुरताज़ताजी है तेरा पदर। तूउसको शिताबीकहींक़त्लकर॥
कि तूहै जवाँ और तेराबाप पीर। यहमुझकोहैज़ेबिन्दःताजोसरीर॥
यहसुनकरहुआदिलकोयकउसकेदर्द।लगाकहने उससेकि ऐनेकमर्द॥
यह गुफ़्तार तो नापसंदीदः है। नमीजानदानिश में संजीदः है॥
रहे दीनो दानिश से जो दूरहो। वहबेदादकब मुझको मंज़ूरहो॥
कहीं शाहज़ादेने यह बात जब। यहबोलावहइबलीसनापाकतब॥
गर इस काम सेतू करै दर गुज़र। फिरै अह्दसे अपने ऐनामवर॥
रहै तेरे गर्दनपः सौगन्द बन्द। तुहोख्वारऔरतुझकोपहुँचैगजन्द॥
नखूने पिदर उसको मंजूरथा। वलेकिन वह नाचार मजबूरथा॥
यहपूँछाकि किसतरहकीजेहलाक। बताकोई तदबीर बेखौफ़ो नाक॥
लगाकहनेफिरवहकिऐनामदार। यहकुछकाममुश्किलनहींज़ीनहार॥
कुवाँ एक उस शाहकी राहमें। करूंकन्दः तो वह गिरै चाहमें॥
मकाँ एक बेरून दौलतसरा। शहे नामवर ने कियाथा बिना॥
वह शह उस मकाँमें ज़िरूयेसरब। इबादतको जाताथाहंगामशब॥
सितमगार नापाक ने एक चाह। किया कन्दः वोहीसरेराहशाह॥
कियाउसकोखसपोशफिरसरबसर।शहेनामवरको न थी कुछखबर॥
गयाजब उधरको तो बसराहमें। गिराशाह आज़ाद उसचाहमें॥
गये टूट उसके सरो दस्तोपा। हुआ क़ैद हस्तीसेदम में रिहा॥
वह ज़ोहाक बेरहम बेदादगर। सरे तख़्त बैठा बजाये पिदर॥
फिर इबलीस बदज़ातने यों कहा। किसदशुक्रऐशाह [illegible]कुशा॥

हुआ मेरी तदबीर से अब तु शाह। मुबारकतुमे तख़्तताजोकुलाह ॥
मेरी दानिशो अक़्ल तदबीर पर। अमलतू करै हरशबोरोज़गाह ॥
तोहो बादशाह हफ़्तअक़लीमका। खुदावन्द हो तख़्तु दैहीम का ॥
सरासर जहाँ की तुझे खूबियाँ। मयस्सर हो ऐ बादशाहे जहाँ ॥
यहसुनकरहुआशादज़ोहाकशाह। तमल्लुक़कलगाकरनेशामोपगाह ॥
नेवाजिशबहुत उसपःमसरूफ़की। कलीदेखुरिशख़ानाफिरउसकोदी ॥
खुराक और जुज़मेवओ नानवाँ। नथी उनदिनों वहअहले जहाँ ॥
खुरिशख़ानये खुशरवे नामवर। मिलाजबकिउसकोतोशामोसहर ॥
पकानेलगा नग्ज़ खुशतरतआम। मज़ेदार खुशज़ायकःहरतआम ॥
वह तइयारकर पेश फ़रमाँरवा। कभी मुर्गलाता कभी चारपा ॥
पका एक दिन बैज़ये मुर्ग वाँ। खुरिशकोवहलायातोशाहेजहाँ ॥
हुआखाकेउसको बहुतशादकाम। किथाखुशतरोनग्ज़नीकोतआम ॥
ज़िरूयेतरब शहने की आफ़रीं। यहसुनकरकियाअर्ज़ उसनेवहीं ॥
किऐक़द्रदाँ शाह फ़र्रुख़सियर। खुरिशलाऊँगाइससेकलनग्ज़तर ॥
ग़रज़दूसरे रोज फिर शादशाद। हजूरेजहाँदार फ़र्रुख़ निहाद ॥
बसतलुत्फ़ कबकोर देख सपेद। पकालेगया बादिले पुरउमेद ॥
वहज़ोहाकने जबकिखायातआम। निहायतहुआ खुर्रमोशादकाम ॥
ज़िरूये इनायत कहा यूँकि अब। जोकुछचाहियेमुझ नेकरतूत तब ॥
कियाअर्ज़इबलीसने किरशिताब। किऐशाहज़ोहाकआली जनाब ॥
मेरी आर्ज़ूहै कि शमोपगाह। किदूं एक बोसा सरे कतशाह ॥
यह रुतबः नहीं गरचि मेरा वले। मगर शाहकी लुत्फ़े इनायातसे ॥
बरआवै मेरा मुद्दआ क्या अजब। मुझे कामयाबीहो बासद तरब ॥
यह ज़ोहाकबोला कि ऐ नेकख़ू। तेरे दिलकी बरलाऊँ यह आर्ज़ू ॥
नेवाजिशने तुझ को करूँअर्जुमन्द। किहोनाम तेरा जहाँमें बलन्द ॥
यहकहकरदियेखोलकरकन्धेपस। यहीदिलमें इबलीसके थीहवस ॥
जोकरकन्धेअपनेशहने बरहनः किये। तो शैताननेउसपःबोसःदिये ॥
दिये जबकिबोसे सरेकतफ़ शाह। हुये वोहींपैदा दो मारे सियाह ॥
यहकिरदारबदकरकेवाँ आशकार। नज़रसेबड़ायावहहुआनाबिकार ॥
जहाँदार ज़ोहाक हैराँ हुआ। बहुत आतेदिलमें परेशाँ हुआ ॥

किया चारः दानिशमन्दों से तलब। लगे करने तदबीरु तजवीज़ सब॥
पर इसदर्दका कुछनपाया इलाज। किसीकोभीइसकानआयाइलाज॥
फिर इतने में इबलीस पैदा हुआ। बशक्ले तबीबाँ हवैदा हुआ॥
वह आकर हुआ शहे नामदार। लगाकहने शहसेकिऐ शहयार॥
हुआ यह तेरे नसीबों में था। नहींदफ़अहोनी यहहरगिज़ बला॥
तेरीज़िन्दगी अबतो दुशवार है। खिरदचारः साज़ी से नाचारहै॥
हुआ सुनके ज़ोहाक अंदोहगीं। लगाकरने फ़रयादुज़ारी वहीं॥
यहकहनेलगा फिर ज़िरूऐ नियाज़। किऐमर्दफ़रज़ानओचारः साज़॥
किसीतरहसे चारःसाज़ी तोकर। शिताबीसेअबजिजनेवाज़ीतोकर॥
कियाशाहने जब बहुत इन्किसार। तोबोलावहफिरयोंकिऐताज़दार॥
नहीं इससे चारः कुई और नग्ज़। किसांपोंकोदे आदमीकातुमग्ज़॥
तेरी जानको फिरनपहुँचैगज़न्द। रहै फिर न तू इसक़दर दर्दमन्द॥
बताया जो इबलीसने यह इलाज। लगाकरने दायमखुदावन्दताज॥

आनी बादशाहत ईरान की ज़ोहाक के हाथ में और परेशान होना जमशेद का और पहुंचना बीच शहरज़ाबुलिस्तां के दूसरे लिबास में और पहिचान लेना उसको बेटी मालिक ज़ाबुलिस्तां ने और शादी करना जमशेद के साथ॥

यहहरमुल्ककिशवरमें पहुँचीखबर। किज़ोहाकशाहनशहे ताजवर॥
रखैहै दोमारे सियह अपने पास। जिसे देख उड़ते हैं होशोहवास॥
यह हैबतहुई शाहकी दहर में। किडरनेलगेलोग हरशहर में॥
बुज़ुरगान ईरां के जमशेद से। हुएमुनहरिफ़थे सो वह आनके॥
हुये पेश ज़ोहाक हाज़िर सभी। कमरचुस्त बांधी पये बन्दगी॥
बयां करके अहवाल ईरां तमाम। कियाअर्ज़यों के शहेज़ुलकिराम॥
अगरफ़ौज सरकार जावै उधर। तोहाथआवै वहमुल्कभीज़ूदतर॥
यहसुनकर वहीं लश्करे बेकरां। किया शाहने साथ उनकेरवां॥
वहजमशेदभी आमुक़ाबिलहुआ। बलेकाभदिलकुछनहासिलहुआ॥
शिकस्तउसने खाई बहंगामजंग। गुरेज़ांहुआ शाह जमबेदिरंग॥
जोयक़बाल और बख़्तबरहमहुआ। तोजमऔरतशहलश्करेजमहुआ॥
रहाकोई भी फिर न हमराहजम। किसीसिम्ततनहागयाशाहजम॥

हुआशाह जोहाकईरांकाशाह। हुआवहनसबिउसकोताजोकुलाह॥
किये लागज़ोहाक ने फिर रवां। कहा यों शहेजमके पात्रो जहां॥
उसे क़ैदकरके यहां लाओ तुम। तफ़ोहुमकुनांहरतरफ़जावोतुम॥
कहूँ फिरहरयककामें रुतबः फ़जूं। ज़रो गौहरो लाल इनआमदूं॥
हरयक तर्फ़ के फिर तरफ़दार का। कियावोहीं हुक्मे शहे नामजो॥
किलात्रे उसे जो गिरफ़्तार कर। रज़ामन्द मैं उससेहों बेशतर॥
बड़ा रुतबः उसकाहो मेरे हजूर। ग़मोफ़िक्रदुनियारहै दिलसे दूर॥
सितमदीदयेचर्खेपुरफ़ितनः जम। शबोरोज़ बाख्वातिरे पुरअलम॥
सुबे बादियो कोह आवारः था। निहायतग़रीब और बे चारः था॥
हरइकसे छिपाताथा वहआपको। नहरगिज़जताताथा वहआपको॥
परीवार मर्दुम से पोशीदह था। किआफ़तरसीदःवग़मदीदहथा॥
ग़रज़ रफ़्तःरफ़्तः बसद रंजुग़म। गयाज़ाबुलिस्तांमें वहशाहजम॥
सिपहिदार औरंगजाबुलकाशाह। रखे एकथा दुख़्तरे रश्कमाह॥
महोमह्र से हुस्न में खूब थी। दिलारामु दिलदारु महबूब थी॥
वह ज़ुल्फ़ेदुता उसकी दामें बला। गिरफ़्तार जिसका न होवेरिहा॥
वह अबरू थी या तेग़ बुर्रान थी। वहमिज़गानथीबल्किपैकानथी॥
किये सैकड़ों इकनिगह से हलाक। हज़ारों मिलाये तहे खूनुख़ाक॥
वह क़ामत कहूँ या क़यामत कहूँ। क़यामत से बालावहक़ामतकहूँ॥
कहूँक्या कि रफ़्तारने क्या किया। किहरगामपरफ़ितनहबरपाकिया॥
लबोंसे जो कुछउसकेहो आश्कार। दमे ईसवी से न हो ज़ीनहार॥
वहचश्मउसकीखूंरेज़मर्दुममुदाम। हुईजिससेतुरकोंकीतुरकीतमाम॥
सिवा खूबियों हुस्नके वह सनम। न मर्दोंसेथी वहशुजाअतमेंकम॥
हुनरपहिलवानी के थे उसकोयाद। वहथीपहिलवानीमेंभीओस्ताद॥
जो दरपेश आजायथी कोई जंग। तो बेख़ौफ़ुअन्देशः बशबेदिरंग॥
पहिनतीथी पोशाकमर्दानह वह। पये रज्म जाती दिलेरानह वह॥
बरस पन्दरहकीथीवह दिलसितां। खिरदमन्द दानिशवरो नुक्तःदां॥
जवांथी वलेकिन बतदबीर पीर। शऊरो फ़िरासत में थी बेनज़ीर॥
उसी साल में जो मिनोचेहरशाह। सुबेज़ाबुलिस्तान लाया पनाह॥
तो तदबीरसे उसकी बदख़्वाहपर। शहे ज़ाबुलिस्ताने पाई ज़फ़र॥

दिलेरो हुनरमन्दसाहिबजमाल । जहाँमेंथीवह दिलरुब बेमिसाल ॥
बहुत उसके शाहाँ तलबगार थे । बनक़दे दिलोज़ां ख़रीदार थे ॥
वले बापको उसके इन्कारथा ।किसीको न देता वह ज़िन्हारथा॥
यहबसअहदबासिक़थाबाहमदिगर। किवह माहपैकर जिसे देखकर ॥
रखे वस्ल की अपनेजी में हबस ।खुशीसेवहहमबिस्तरउसकाहोवत॥
ज़नेआक़िलइकदाइहथी दुख़्तकी । किअंजुम शिनासोख़िरदमन्दथी॥
सो उसदायहने एकदिनदुख़्तको । कहाथा कि ऐ दुख़्तफ़रखुन्दःखू ॥
तेरे मैंने देखे जो ताले तुहाँ । हुआयों अयाँ मुझपःराज़ेनिहाँ ॥
किहै वेतुहमख़्वाबये शाहजम । औरउससेहोयकतिफलफ़र्रुख़सियम॥
यह सुनकर नवेदे मसर्रतफ़िज़ा । बहुत शादजी मेंथी वहदिलरुबा ॥
कहाथायहदायःने जाकरशिताब । हजूरे शहनशाह आली जनाब ॥
यहसुनशाहने मुज़्दयेदिलफ़रोज । कहा काबिलः से कि ऐ नेकरोज़ ॥
यह मुज्दह जो तूने सुनाया मुझे । तो राजे निहाँ सब जनायामुझे ॥
ग़रज़ इस सबबसे वहशाहेज़मन ।नसुनताथाख़्वाहिशगरोंकासखुन॥
वहजम इत्तिफ़ाक़न् वहाँ जोगया । सर राह यक बाग़ था शाहका ॥
और उसबाग़मेंथी वहदिलदारभी । जोदिनरातजमकी तलबगारथी॥
यह थी आर्ज़ूये दिले शाह जम । किइसबाग़मेंचलकेअबकोईदम ॥
ज़राजीको वाँ अपने बहिलाइये । सबाकी तरह सैर कर आइये ॥
वले हाजिबों ने न जाने दिया । वह नाचारमजबूरशह रहिगया ॥
हवा खुशजो आई तो बेरूनबाग़ । वह ठहरा ज़राबादिले दाग़दाग़ ॥
तले यक शजरके गया बैठ जम । किहो दूर दिलसे गुबारे अलम ॥
किसी कामके वास्ते नागहाँ । कनीज़ उसपरी रूकी आईवहाँ ॥
पड़ी उसकी जमशेदपर जो नज़र । तो हैराँ हुई बस वहीं देखकर ॥
अयाँ जम की सूरतसे थी नेक़वी । दुरख़शिन्दःथी शौकते खुशरवी ॥
यह पूँछा कि तू कौन है ऐ जवाँ । अयाँकर यह मुझसेतोराज़ेनिहाँ ॥
दियाउसको जमशेदने यहजवाब । किया चर्खने मेरा ख़ानः ख़राब ॥
कहूँक्याकिरख़्तथादौलतअज़ीम । बहुतहशमतोजाहुशौकतअज़ीम॥
परअबगुमरहो बख़्त बरगश्तःहूँ । ख़राबो परेशानु सरगश्तः हूँ ॥
मुझे ख़्वाहिशे बादये नाब है । कि दिल रंजसे सख़्त बेताब है ॥

खुदावन्द से बाग़ केला शिताब। अभी जाके दो तीन जामेशराब॥
कि हो खातिरे ग़मज़दः कोसरूर। ज़राहोवैकुलफ़त मेरे दिलसे दूर॥
परस्तार ने जब सुना यह सखुन। गई बाग़ में पेशरश्के चमन॥
कहा यह कि ऐ बानुए मेहरबाँ। दरे बाग़ परहै इक आया जवाँ॥
अगरचे वह आफ़त रसीदः है पर। रुख़ खूब उसकाह रश्केक़मर॥
उसे और हरगिज़ नहीं कुछ हवस। तलबदौर साग़रकी रखताहैबस॥
परस्तार से सुनके वस्फ़े जवाँ। लगीकहने वहदुखतरे दिलस्ताँ॥
कि उसने तोबससिर्फ़चाही शराब। वलेउसको पहुँचावोंगीमैंशिताब॥
मयेलालऔर शाहिदे दिलनेवाज़। सरोदो दफ़ोचंगोइसरतकासाज॥
यह कहकर उठी बस वहसर्वेरवाँ। परस्तार के साथ आई वहाँ॥
दरे बाग़ पर जबहुई जिलवहगर। तो सूरतको जमशेदकी देखकर॥
यहसमझी वहीं वहबुतेदिलसिताँ। कि ईरानियों में से है यह जवाँ॥
हुआ ज़र्द ग़मसे रुख़ लालःरंग। तरह ग़ुंचे के है यहभी से बतंग॥
असरकरगया इश्क जमशेदका। गिरफ़्तारउलफ़तहुई दिलरुबा॥
लगी पूँछनेयों कि ऐ ख़स्तःहाल। गिरफ़्तारतशवीश रंजोमलाल॥
तुबैठाहै अब क्यों बज़ेरे शजर। तु ठहराहै क्यों साये में आनकर॥
मगरइसक़नीज़कपः मायलहुआ। असीरे मुहब्बत तेरा दिलहुआ॥
बस अब देखकर इस परस्तारको। तुझे याद मैं आई ऐ नेकखू॥
अगर तुझको है आर्ज़ूये शराब। तो इसबाग़में ऐजवाँआशिताब॥
किया जब तलब उसने जमशेदको। तो शोवायहजमशेदफ़रखुन्दःखू॥
जो जाऊँ मैं पेशे बुतेदिलसिताँ। मुबादा बला कोई आवै यहाँ॥
कियाजमने जाने में आख़िरहज़र। वलेकिनवहबोलीहज़रकुछनकर॥
पिदर है मेरा शाह ज़ाबुलसिताँ। मैंउसकीहूँ इकदुख़्तरेदिलसिताँ॥
रखे जान से है गिरामी मुझे। बहुत पास ख़ातिर है मेरा उसे॥
मुझे है यह परवानगी रोज़शब। जिसे चाहूँ उसको करूँ मै तलब॥
ग़रज़शौक़ से तू यहाँ आशिताब। कि शाहिद भीहैऔरसरोदोशराब॥
सुना था यह जमशेद ने पेशतर। कर इकदुख़्तहैरश्क शम्सोक़मर॥
और अबउसको देखा तो शैदाहुआ। असरइश्क़का दिलमें पैदाहुआ॥
गयाबाग़ में शाहजम फिरवहीं। हुई शाद ख़र्रम बुते नाज़नीं॥

शहे जमकेरखहाथमें अपनाहाथ। खिरामा चमनमें हुईउसकेसाथ॥
गई सैर करती वह इक हौज़पर। हुई फ़र्शशाहानः परजिलवःगर॥
कनीज़ाने गुल चेहरः आईवहाँ। हुई जमकेआगेवहसिजदः कुनाँ॥
बहुक्मे परीरू बमुश्को गुलाब। शहेजमके फिरपाउँधोये शिताब॥
कियाशीशओजाम फिरवाँतलब। हुआ दौर ऐशो निशातो तरब॥
कहा नाज़नीने किअबबेदिरंग। पिलावो उसे बादये लालःरंग॥
जो हुक्मउसपरीचेहरःनेयोंकिया। तोफिरजामसाक़ीनेजमकोदिया॥
कियेनोशजमने पयापेसिहजाम। हुआ दूरअन्देशःदिलसे तमाम॥
बरस्मे शहाँ जो हुआ बादःकश। यहकहनेलगीजी मिवहहूरबश॥
किहै यह जवाँ बेगुमाँबादशाह। किया चर्ख़नेलेकिनइसकोतबाह॥
कहा फिर यह जमशेदसे ऐजवाँ। रहे दूरसे अबतु आया यहाँ॥
तेरे वास्तेहोवै हाज़िरतआम। वहबोलाकितुमऔरदोमुझकोजाम॥
लगी कहनेफिर यों वहरश्केक़मर। तुझे ख़ाहिशे बादःहै इसक़दर॥
किजुज़बादःतूकुछनहींचाहे और। नज़रआये मुझको अजबतेरेतौर॥
दिया शाह जमशेदने यहजवाब। किहै बशनरमुझको मैलेशराब॥
कभी गर न पावों तो बेताबहों। मैं बे सब्र बेबादये नाब हों॥
अजब चीज़है बादः ऐ नाज़नीं। किदिल से करै दूरकुलफ़तवहीं॥
दिले तीरः को रोशनाई है मै। जिसेकोफ़त हो मोमयाई है मै॥
करैदममें यहबुजदिलों को दिलेर। पिये है जोकोई करै कार शेर॥
जोहो पीरफ़रतूतभी बादःकश। तो होवै जवाँ पीके ऐ हूर बश॥
खुरिश के मज़ेको ज़ियादःकरै। ग़मे दिलको बस दूर बादः करै॥
करैरफ़अ सबमाँदगी हाय तन। लगैमैसे खुशतर बहारे चमन॥
ज़िबसमुझकोथी राहकी माँदगी। तमन्ना हुई बादये नाबकी॥
किया जबक़साहतसेजमनेसखुन। गुमाँ लेगई तबवह रश्केचमन॥
कि जमशेद शाहे जहाँ है यही। जहाँदार शाहे शहाँ है यही॥
लगीकहनेफिरजीमेंयोंदिल सिताँ। कि क्योंकरयक़ींहोमेरायहगुमाँ॥
इकायकयहख़ातिरमेंगुज़राकिअब। शबीहे शहे जमकरूं मैं तलब॥
किसीसेकहा योंकि जावो शबीह। मेरेबापसे जमकीलावो शबीह॥
तो पतनेमें गुलशन की दीवारपर। पड़ी उसपरीचेहरःकीजोनज़र॥

तो देखा कि बैठे कबूतर हैं दो। मिलाकरबहमअपनीमिन्कारको॥
कोई शौक़से जैसे बेदर्दु ग़म। मिलावै लबेयारसे लबबहम॥
वहदोनों थे सरगर्म राज़ोनयाज़। उधरसेनयाज़औरइधरसेथानाज़॥
जो यों बैठे देखे कबूतर बहम। तो कुछ शर्मसीआगई पेशजम॥
तलबकरके फिर वोहीं तीरोकमाँ। लगी कहने जमशेदसेयों कि हाँ॥
तुफ़रमाये इनमेंसे इसदम जिसे। करूँ सैद उसको मैं इकतीरसे॥
शहेजम यहबोला कि ऐनाज़नीं। जहाँमर्दहों वाँपः लाज़िमनहीं॥
कि जनपेशदस्ती करै वक्तकार। नकरपेशदस्ती तुअब ज़ीनहार॥
अगरलाखज़न होशुजाओ दिलेर। क़वीअपनेनज़दीकहो मिस्लशेर॥
वले हमसरी मर्द से क्या करे। करै हमसरीगरतो बेजाकरे॥
किज़नज़नहैआखिरकोऔरमर्दमर्द। शऊरेज़नाँ पेशमर्दाँ है गर्द॥
दिलेरी वतदबीर व ज़ोरो हुनर। रखै मर्द है ज़नसे हाँ बेशतर॥
हवाले मेरे कर यह तीरो कमाँ। हुनरदेखमेरा तो ऐ दिलसिताँ॥
यहसुनकर परीरू हुई शर्मगीं। अरक़आगया चेहरे परबसवहीं॥
वलेदिलमें अफ़ज़ूं मुहब्बत हुई। ज़यादः शहेजमकी उल्फ़तहुई॥
कमाँ हाथसे आगे जम के रखी। कियाउज्रभीऔरबहुतआजिज़ी॥
कहा फिर ये जमने कि ऐनेकखू। करूं गरहदफ़तीरकामादः को॥
तोफिरदिलजिसेचाहैउसजनकोलूं। बसदशौक़हमबिस्तरअपनाकरूं॥
मुरादइससखुनसेथी वहरइकेमाह। किहोवै हमआग़ोशजमशेदशाह॥
परीरूभी इस रम्ज़को पागई। यहबातउसकेभी ध्यानमेंआगई॥
पियाजाम फिरजमने औ बेदिरंग। कमाँ खींचकर एकमारा खदंग॥
कमाँसे हुआ तीर जिसदमारिहा। गिरीमादःबिस्मिलहोनरउड़गया॥
फिरइकदममेंबैठावहनर आनकर। कि बैठाहुआथा जहाँ पेशतर॥
वहपुरज़ोरथी नाज़नी की कमाँ। किज़ाबुलमथेजिसक़दरपहलवाँ॥
कोई खींचसक्ताथा उसको नहीं। वलेजमने खींचातो वहनाज़नी॥
लगीजीमेंकहनेकि क्याइहतियाज। शबीहेशहे जमकीदेखो मैंआज॥
हुआबसयक़ी योंकि जमशेद है। तहे अब्र पोशीदः खुरशेद है॥
ग़रज़कूबतो ज़ोर जम देखकर। हुई आफ़रीं रूबाहरइके क़मर॥
तलबगार जमकी हुई दिलमेंबस। हुई वस्लकी जीमें उसकेहवस॥

तस्.. रमेंजमकेपियाफिरशिताब। परीचेहरः ने एकजामें शराब॥
शहेजससे फिर आपलेकरकमाँ। यहकहनेलगीवहबुतेदिलसिताँ॥
कबूतर जो बैठाहै फिर आन के। निशानः करूँ तीरकागर उसे॥
तोजिसमर्दफ़र्रुखपःमायलहोदिल।मुह...तकाउसकेसायलहोदिल॥
... आग़ोशहो शौक़से। करौं उसकोहमख़्वाबमेंजौक़से॥
... तगूसेथी उसकी मुराद। कियहोजुफ़्तजमशेदफ़र्रुखनिहाद॥
समझयहगयाशाहजम भी वहीं। ... मेरी तलबगारहै नाज़नी॥
वहमगुफ़्तगूवाँ खुशीसे यह थी। किदायःभीआपहुँचीउसदुख़्तकी॥
कहाउसने यह माजरा इककलम। निगहकी वहीं दायःनेसूयजम॥
लियाजमकोपहिचानऔरयोंकहा। किऐदुख़्तरे महवशो दिलरुबा॥
जोदेखाथा तालअमें तेरेसो अब। हुआआशकाराब अलताफ़रब॥
तलबगारथी जिसकी सोहै यही। शहे जमशहे नामज़ू है यही॥
नकरदेरहो वस्ल से कामयाब। खुशीसेहोहमबिस्तरउसकीशिताब॥
वहदुख़्तर कि थी आशिकेरूयथार। रखेथी तमन्नाय बोसो कनार॥
सुनाउसने दायःसे जबयहसखुन। हुई और दीवानः वह सीमतन॥
और अपने हुई दिलमेंखुशबेशतर। किमाशूकमतलबहुआजिलवःगर॥
यहदायःसे बोली जो तूने कहा। जिरूये करमरास्तलावे खुदा॥
फिरयतनेमेंवाँजमकी आईशबीह। वहदायःको उसनेदिखाईशबीह॥
जो सूरतसे जमके मुक़ाबिलहुई। तो बस बाइसे फ़रहते दिलहुई॥
शहेजमकोदायःनेफिरदीशबीह। औरउसनेवहअपनीजोदेखीशबीह॥
तोऔरंग व देहीम को यादकर। दिलेपुरअलमसे कियानालःसर॥
लगाखींचने नाल फिर शह्रयार। हुई ज़ारफिरनरगिसे अश्कबार॥
परीरूने देखा जो यह हाल जम। तोपूछा किक्यों तूनेकीचश्मनम॥
निगहकरके अब तूसुरे परानियाँ। हुआकिसलियेयांतोनालःकुनाँ॥
यहसुहबतहै दिलचस्पबज़्मेतरब। यहइसवक्त गिरयेकाक्याहैसबब॥
गया किसतरफहाय तेराखयाल। मगरहमसे कुछतूनेपायामलाल॥
यहकहनेलगा जमकिऐगुलउज़ार। जोदुनियाँमेंहै आक़िलोहोशियार॥
सितमदीदगांके वहअहवाल पर। ग़मोदर्दसे नालः करते हैं सर॥
सुवेपरानियाँकी जो मैंने निगाह। तोदेखी शबीहे जम ऐरश्कमाह॥

मुझे याद आया वहजाहोहशम। बुज़ुरगी व औरंग ताजोअलम ॥
लगारोने जों अब्र बेइख़्तियार। रहाकुछ न दिलमेंशिकेबोक़रार ॥
कियाजोरचर्खेसितमगरनेहाय। कियाज़ुल्मइसासिफ़लःपरवरनेहाय ॥
कियाशाह जमशेदको यों तबाह। लियाछीनइकदस्तताजोकुलाह ॥
जहाँका कियाशाह ज़ोहाकको। दिया ताजुतख़्त एकनापाकको ॥
दो मारेसियह जिसके हैं कन्धेपर। वहसूरत में हैं देव से भी बतर ॥
नहीं है ख़बर शाहजमशेद की। नहींहालसे उसके कुछआगही ॥
किअबहै वहबरगश्तअख़्तर कहाँ। बजुज़नामउसकानहींकुछनिशाँ॥
ख़ुदा जाने जीताहै यामरगया। हुआउसकाअहवालक्याजानेक्या ॥
कहीं है असीरे बलाये बुज़ुर्ग। हुआ या कहीं लुकमयेशेरु गुर्ग ॥
यहक़िस्सःबयाँजबकिजमनेकिया। तब उसदुख़्तदायःनेजीमें कहा ॥
किहै आपजम यह शहे नामजो। वलेकिनछिपाताहै यहआपको ॥
कनीज़ों को इकसरकियावाँसेदूर। रही दायः और वह बुतेरश्कहूर ॥
कहाफिरयहख़िलवतमेंतूहीहैजम। न पोशीदःरखहमसे जानेंहैं हम ॥
कहामैं नहींजम वह बोली किहाँ। यहकहती है क्यापैकरेपरनियाँ ॥
शहेजमयहबोला कि ऐदिलसिताँ। सरापा ग़लत है यह तेरा गुमाँ ॥
मुझेजमजोसमझीतो ऐमहजबीं। मगर कोई हमशक्ल होतानहीं ॥
तमल्लुक़ बहुतनाज़नींने किया। वलेकिन यहइन्कार करतारहा ॥
बहुतकरकेयहइज्ज़ओ इन्किसार। वहबोलीकि ऐख़ुसरवेनामदार ॥
करेगा तु इन्कार गर लाखपर। करूंगी न तुझसे मैं अबदरगुज़र ॥
कितुझको लियामैंने पहिचानअब। तुमतजानटुकमुझकोअंजामअब॥
बहानः तुकरता है अब बारबार। नहींजायगा पेशकुछ ज़ीनहार ॥
यह दायः जो बैठी हुई है यहाँ। ख़बरदारहै राज़ अख़्तर से याँ ॥
तेरेवस्लकामुझकोमुज़्दःदिया। औरइसराज़सेमुझकोवाक़िफ़किया॥
कि तुझसे ख़ुदादे मुझेइकपिसर। यह सुनकरशबोरोज़शामोसहर ॥
तेरीही तमन्नाय दीदार थी। दिलोजां से तेरी तलबगार थी ॥
तेरी शेफ़्तः एक मुद्दतसे हूँ। गिरफ़्तार ग़म एक मुद्दतसे हूँ ॥
नआरामजाँहैनकुछमुझकोताबानदिलमेंशिकेबऔरनआंखोंमेंख़्वाब॥
ख़ुदासे यह ख़्वाहिशथीऐनामजो। किसी तरह तेरी मुलाक़ात हो ॥

ग़रज़ आख़िरेकार लाया इधर। मेराजज़बये दिलतुझे खींचकर॥
ग़नीमत समुझ तू मेरे वस्लको। किसी तरह तेरी मुलाक़ातहो॥
बहुतशाह मरेहुये ख़्वास्तगार। नयकबाल मैंने किया ज़ीनहार॥
कि तुझपर दिलेज़ार दीवानः था। तेरेइश्क़ में सबसे बेगानः था॥
तुमुझसे दिलारामु दिलदार से। परी चेहरः ओ माहरुख़सार से॥
नहोशौक़ से गर हमआग़ोशअब। तोसदहैफ़है और बड़ाहै ग़ज़ब॥
जुदाई के हूँ दर्द से बेक़रार। खुदाकेलियेमुझसेहोहमकिनार॥
नहींतो करूं अपनेसीनाको चाक। करूं आपको एकदममें हलाक॥
यह कहिकरलगीरोने बेइख़्तियार। ज़बांपर यहलाईं कि ऐनामदार॥
मुक़र्ररहै तू जम मुझे है यक़ीं। तु यकरारकरताभला क्योंनहीं॥
यहदिलतुझपः सदकेकरूंबल्किजाँ। तुकर मुझसे राजेनहुफ़तःअयाँ॥
जो कुछरास्ती है तो वह बाततू। रखे है तु पोशीदः ऐनामजू॥
कियादुख़्तने जब बहुत इन्किसार। यहकहनेलगा तबशहे नामदार॥
मुझे रास्तीसे न क्यों हो हज़र। कि रखताहूँ दो चीज़से मैंख़तर॥
मुख़ालिफ़ मेरा एक तो बख़्त है। मेरा दुश्मनेजाँ वह कमबख़्तहै॥
ख़बर उसको पहुँचे मुबादाकहीं। औरआजावैंलोगउसकेऐनाज़नीं॥
मुझे दूसरे तुझसे अन्देशः है। कि ज़नकानहरगिज़ वफ़ापेशःहै॥
नहीं है पसन्दीदये आक़िलाँ। कि ज़नसे अयाँकीजे राज़ेनिहाँ॥
यहसुनकरलगीकहनेवहगुलउज़ार। कि हरज़ननहीं बेवफ़ाज़ीनहार॥
क़समहै मुझे अब तेरे जानकी। क़समहै मुझे अपने ईमानकी॥
कि बदख़्वाहतेरी नहों ज़ीनहार। दिलोजाँसेहूँ मैं तेरी दोस्तदार॥
नकर ख़ौफ़ अन्देशः ऐनामवर। समझइसमकाँको नजायेख़तर॥
यहजबदरमियाँ आये क़ौलोक़सम। तोएमनहुआ बसवहीं शाहजम॥
कहाक़िस्सःफिरजमनेअपनातमाम। कियाज़ाहिरआगेपरीवशकेनाम॥
परी चेहरःके हाथमें जमकाहाथ। तरफ़ क़स्रके लेगई अपने साथ॥
किया जाके आरास्तः तख़्तज़र। हुईसाथ जमशेदके जिलवःगर॥
बँधा अक़्द जिसतरह आईनथी। अदाकी जो रस्मो रहे दीनथी॥
हुये अह्दो पैमान मुहकम बहम। हुआसाथ गुलरू के पैवन्दजम॥
हुये अक़्दपर बख़्तुदौलत गवाह। हुईशाहिकीमन्कूहःवहरश्कमाह॥

सरे मह्रदजरीं हुई जाय ख़्वाब। हुआ इत्तिसाले महोआफ़तेत्र ॥
हुई बेमुहाबा नः वह हम कनार। अजब्रंगकी उसघड़ीथी बहार ॥
हुआ चेहरः फ़ीरोज़रंगे मुराद। निशानेपः बैठा खदंगे मुराद ॥
वहबाहम लगे ऐश करने मुदाम। मये ऐशके वहलगे पीने जाम ॥
कई रोज़गुज़रे कि वह सीमबर। बहुत कमलगी आने पेशेपदर ॥
तो करनेलगा उसकी वहजुस्तुजू। किसीने खबरदी कि वहमाहरू॥
हुई इकजवाँ से गिरफ़तार अब। रहेहैं हम आग़ोश वहरोज़ोशब॥
यहसुनतेही बसवहहुआ खश्मगीं। और आई वह जबदुख्तरेनाज़नीं॥
तोचीं बरजबींहोके अज़रूयखश्म। लगाकहनेउससेकिएेशोखचश्म॥
हुई इसक़दर हाय बेबाकतू। उड़ाने लगी सरबसर खाकतू ॥
कियाचाक अब शर्मका पैरहन। लिया जामये बेहयाई पहिन ॥
किया राज़को तूने हमसे निहाँ। वले रंग रूसे है तेरे अयाँ ॥
वहथीहामिलःउनदिनों गुलबदन। हुआ ज़र्द था रूय रश्के चमन ॥
कियाअर्ज़ उसने कि सुन ऐ पदर। दिया हुक्म था तूने यह पेशतर ॥
किचाहैजिसे उससे हमख़्वाबहो। सो आया अमलमें बतर्ज़ेनिको॥
दिलेशीशये नंग तोड़ा नहीं। रहे नेकसे मुहँको मोड़ा नहीं ॥
रखा मैंने नामूसइकसर निगाह। कियाजुफ़्तवहशाहआलमपनाह॥
जहाँ में कोई उसका हमसरनहीं। कोईजाह में उससे बरतरनहीं॥
यह दायःनेभी अर्ज़शाहि से किया। शहामैंनेजो तुझकोमुजदःदिया॥
बफ़ैज़े खुदा उसने पाया ज़हूर।हुआजिलवःगरमेहरमक़सदकानूर॥
शहेजम यहाँ आगया नागहाँ। हुईहामिलःउससेयहदिलसिताँ॥
सुनी दायःसे उसने यह बातजब। शहे ज़ाबुलिस्ताँ हुआ शादतब॥
यह बोलाकि खुशतूने मुजदःदिया। मेरेदिलको मसरूरुशादाँ किया॥
यहहै यावरी बख़्तकी सर बसर। हुआजो गुज़रशाह जमकाइधर॥
मुक़र्रर उसे बाँधकर सुब्ह गाह। रवानः करूँ सूयज़ोहाकशाह ॥
किहो मुझसे खुशनूद वहशह्रयार। फ़िज़ूँहो मेरा इज्ज़ु जाहोवक़ार॥
मुझे लुत्फ़ से और अक़लीमदे। दुरो लालबख़्शे ज़रो सीमदे ॥
यह सुनकर वह दिलदाररोनेलगी। वह बेसब्र बेताब होने लगी ॥
यह बोली कि ऐ खुसरवो नामज़ू। तुजौरो तअद्दीके दरपै न हो ॥

रवारख न हूँरेज़ी शाह जम । मेरी जानपर तूनकर यह सितम ॥
जोलेअपनेकिशवरमेंआकरपनाह । दग़ासाथ उसके है बेदादशाह ॥
उठाअपने दिलसे ज़रायहख़याल । नले अपनी गर्दनपनाहकवबाल ॥
सदा तख़्तु देहीम रहता नहीं । हमेशः ज़रोसीम रहता नहीं ॥
नअपना समुझ मुल्क देहीमको । समुझ ख़ाक लालोज़रोसीमको ॥
न बेचारेपर जोरु बेदादकर । ख़ुदावन्दजां आफ़रीं से भी डर ॥
गज़ंदे ग़रीबां नकर तू पसन्द । नबदनामहो ऐशहे अर्जुमन्द ॥
तुजमशेदको मुझसे मतकरजुदा । वगरनः मेरेतनसे कर शिरजुदा ॥
यहकहकर वह रोनेलगी ज़ारज़ार । फ़िग़ांबसलगीकरनेबेइख़्तियार ॥
हुईबसकि गिरया कुनां नाज़नीं । तोरह्म आगया बापको बसवहीं ॥
यहबोला कि ऐदुख़्तबालातमीज़ । मुझेतेरीख़ातिर बहुतहै अज़ीज़ ॥
तुम्हातिरको रखजमअशामोसहर । कि इसकामसे मैंने की दरगुज़र ॥
अज़ीयत नजमपर रखूंगारवा । नहरगिज़गजन्दउसकोपहुँचाउँगा ॥
उसे बल्किदूं मुल्कोमालो सिपाह । ज़यादः करूं इज़्ज़ु तौकीरुजाह ॥
यह कहजाके मेरी तरफ़ से शिताब । कि ऐ बादशाहे सुरैया जनाब ॥
सहर मैं भी आऊंगा तेरे हुज़ूर । ग़मोफिक्रकोरखतुअबदिलसेदूर ॥
हुई शाद वह दुख़्तरे दिल सितां । गई पेश जमशेद वोहीं दवां ॥
सुनाथा जो कुछ बापसे सो कहा । दिले शाहको मुतमइं करदिया ॥
फ़रोज़ांहुआ जबकि नूरे सहर । हुआमेरख़शिन्दःजबजिलवःगर ॥
गया पेशजमशाहज़ाबुलसितां । झुकाकरशिर अपना फिरउसनेवहां ॥
कहायोंकि ऐशाह आलीतबार । नहोबदगुमांमुझसेअबज़ीनहार ॥
यक़ींजानतू जबतलक ज़िन्दःहूँ । यह दुख़्तरकनीज़ औरमैंबन्दःहूँ ॥
नदेनाकुछअन्देशःकोदिलमेंराह । किख़िदमतमेंहाज़िरहूँशामोपगाह ॥
दिलासा वह देताथा शामोसहर । वलेजीमें जमशेदके था ख़तर ॥
यही क़स्द था यां से टलजाइये । मिलै जबकि क़ाबू निकलजाइये ॥

भागना जमशेद का ज़ाबुलसितां से तर्फ़ हिन्दुस्तान के और पकड़आना राहसे ज़ोहाक के लोगोंके हाथ से और माराजाना उसका ॥

बहुतदिनरहा शहज़ाबुलमें जम । बलेदिलकोथाउसके आरामकम ॥
वहदिलदारथीरातदिनउसकेपास।वहतिसपरभीरहताथादायमउदास॥

रहेथा शबो रोज़ अन्देशःमन्द। किपहुँचमुबादा यहांकुछ गज़न्द॥
किसी ने कहा ऐशहे बेनज़ीर। यहचाहें हैं यांके वज़ीरो अमीर॥
कितुझको पकड़करबहाले तबाह। रवानः करें सूयज़ोहाकशाह॥
नहींतो वहलशकर इधरखींचकर। करेगा तबह मुल्कको सरबसर॥
हुआ जब ख़बरदार इस बात से। गुरेज़ांहुआ शाह जमघात से॥
वह ज़ाबुलसे चलकर सुयेचींगया। वलेकिन वहांभी बहुतकमरहा॥
वहां से सुये हिन्द राही हुआ। बियाबांनवर्दै तबाही हुआ॥
जो घबरागया राहके रंजसे। गया बैठ साये में इक नख्लके॥
वहअज़बसकिथाअपनेजींसे वतंग। लगाबख़्तनासाज़से करनेजंग॥
कि ऐबख़्त कमबख़्त क्या जोर है। भलात्रहभीज़ालिम कोईतौरहै॥
ख़राबऔरआवारः मुझको किया। मिलाख़ाक में हाय तूने दिया॥
हुआफिर मुख़ातिब बसूयेफ़लक। किऐचर्ख़बेदाव यह कबतलक॥
कहांतकफिरूं मैं तबाहो ख़राब। कहांतकरहूं यों मैं बेसब्रताब॥
यहनासाज़ी बेबख़्तहै सरबसर। किसरगश्तःहूं मैं यों शामोसहर॥
अदमसे न आता मैं हस्तीमें काश। नहोता मुझे यहग़मेंजांख़राश॥
यह करताहुआ ज़ारीयो आहजम। हवासे ज़रा सोगया एकदम॥
उसे आगयाख़्वाब और नागहां। हुआ फ़ितनःयेख़ुफ़्तः पैदारवां॥
अजलभी कमींगाह में थी कहीं। सोवहआगईउसके सिरपरवहीं॥
ग़रज़ एक ज़ोहाक का एलची। किसाथउसकेथोड़ीसीभीफ़ौजथी॥
वहथा सूयख़ाक़ानचींरह सिपर। कहीं इत्तिफ़ाक़े जो गुज़रा उधर॥
शहेजमको पहिचानउसने लिया। गिरफ़तारबसउसकोवोहींकिया॥
बहाले परेशां व बन्दे गरां। किया सूयज़ोहाक जमको रवां॥
किसीका नहीं यह जहां दोस्तदार। किसीकानहींचर्ख़गरदिन्दःयार॥
अबसहै जो दौलतपः भूलै कोई। तरह गुलके शादी से फूलैकोई॥
कि दौलत भी है आह नापायदार। नदुनियाकोहै कुछसबातोक़रार॥
ज़रा देखना हाल जमशेदका। किथाचर्ख़परजिसकाताजोकुलाह॥
हुआफिर गिरफ़तार ज़ंजीरुबन्द। उसे चर्ख़ गर्दं से पहुँचागज़न्द॥
ख़बरसुनकेबोला यहज़ोहाक़शाह। कियांजमकोलाओ बहालेतबाह॥
गयाजब कि जम आगे ज़ोहाक़के। पसे पुश्त थे हाथ दोनों बँधे॥

फ़क़त पाउँ में कुछ न ज़ंजीर थी। बँधी थी रसन उसके गर्दन में भी॥
अलमसे तमाम उसका चेहरः था ज़र्द। गिरफ़्तार क़ैदी था वह नेक मर्द॥
उठाता न था शर्म से सर वहां। और आंखों से थे उसके आंसू रवां॥
खुशी से वह ज़ोहाक बेदादगर। हुआ खन्दःज़न हाल यह देखकर॥
लगा कहने ज़ालिम यह जमशेद से। फ़ज़ूंतर तेरा रुतबः खुरशेद से॥
पर अब इस तरह क्यों हुआ ज़ार तू। खराबी में क्यों है गिरफ़्तार तू॥
हुआ किसलिये तुझसे बरगश्तः बख़्त। कहां है तेरा अब वह देहीमु तख़्त॥
कहां बादशाही व ताजो अलम। कहां लश्करो फ़ौज जाहो हशम॥
कहां हुक्मरानी कहां गीरुदार। कहां वह तेरे रस्मु आईनकार॥
जवाब इसको जमशेद ने यों दिया। कि मुझसे नसीबः मेरा यों फिर गया॥
तो बेजा है इस बख़्तयारी पः नाज़। अब इसके है फिर इस ताजदारी पः नाज़॥
न मग़रूर दौलत पः हो इस क़दर। ज़रा रोज़ बद का भी अन्देशः कर॥
तुझे भी यह पेश आयेगा एक रोज़। रहेगा न तेरा सदा नेक रोज़॥
करेगा फ़लक तुझको ख्वार इस तरह। कि देखे है तू मुझको अब जिस तरह॥
लगा कहने फिर यों वह बेदादगर। कि खींचों तुझे इस घड़ी दार पर॥
करूं या क़लम सिर को शमशीर से। परोऊँ तेरे तनको या तीर से॥
ज़रा कहि कि क्या है तेरी आर्ज़ू। वह मंज़ूर है जो कहे मुझसे तू॥
यह गुफ़्तार सुनके लगा कहने जम। कि इस क़द्र मुझ को नहीं कुछ है ग़म॥
कज़ाने ये चाहा तो क्या ख़ौफ़ु बाक। तु जिस तरह चाहे मुझे कर हलाक॥
यह ज़ोहाक ने फिर किसी को कहा। कि चीरो इसे एक आरा मँगा॥
वह दो तख़्ते लाया और यक आरः भी। शहे जम को तख़्ते से बांधा तभी॥
फिर आरे से चीरा उसे बस वहां। हुई एक जम से दो पैकर अयां॥
जहां से अबस है उमेदे वफ़ा। कि बेमह्र है और सरापा ख़ता॥
न दौरे फ़लक का है कुछ एतबार। कि फिरता रहे है यः लैलो निहार॥
जो हो अर्जुमन्द उसको यह चर्ख़ दूँ। करे आख़िरेकार यों सिर निगूँ॥
हर इक दम है मौजूद ही यां साज़ मर्ग। सदा गोश ज़द है बस आवाज़ मर्ग॥
ख़बर यह गई सूय ज़ाबुलसितां। हुआ क़त्ल जमशेद शाहे जहां॥
जब उस नाज़नी को यह पहुँची ख़बर। तो रंजो अलम से हुई नौः पर॥
न आंखों में रुया बक़्रौ न दिल में क़रार। लगी रहने बेताब लैलो निहार॥

उसे कामथा अश्कबारी के साथ । सदाशग़्लथाआहुज़ारी के साथ ॥
नथी आशना वह ख़ुरोख़्वाब से । वहबेगानःथी सब्र और ताबसे ॥
उठाया बहुत उसने बेदाददह्र । फिरआख़िरकोवहमरगईखाकेज़ह्र॥
दो हमशीरथीं शाहजमकी कहीं । उन्हें लोगलाये पकड़कर वहीं ॥
कहे ख़ल्क़थी एककोशह्रनाज़ । और उसदूसरीकाथानामअरनेवाज़ ॥
उन्हें शाह ज़ोहाक ने कर तलब । रखा अपने घरमें बलुत्फ़ोतरब ॥

ख़्वाब देखना ज़ोहाक का और डरना उस ख़्वाब दहशत नाक से ॥

वहज़ोहाकताज़ीपसअज़क़त्लजम । जहांमें लगाकरने जौरोसितम ॥
गहे क़त्ल और गाह ग़ारतगरी । हुई ताज़ः रस्मे सितम परवरी ॥
दोमर्दे जवां को वह बेख़ौफ़ो बाक । तलबकरकेहररोज़करताहलाक ॥
वहहोते ग़रीब और या अर्जुमन्द । रवाजानपर उनकेरखतागज़न्द ॥
ग़रज़मग़्ज़को उनकोलेकरतमाम । खिलातावहसांपोंकोहरसुब्हशाम॥
लगाकरने बेदाद वह बेहिसाब । फिरउसनेकहींरातकोएकख़्वाब ॥
यहदेखा कि पैदाहुये तीनगुर्द । और उनमेंसे दोहैं कलांएकखुर्द ॥
कियाहमलः तीनों ने ज़ोहाकपर । हुआजिससेआजिज़वहबेदादगर॥
वहगुर्दे दिलावर कि था नौजवां । सो उस ने वहीं एकगुर्जेगरां ॥
जो मारा सरेशाह ज़ोहाक पर । तो इकसर परेशाहुआ मग़्ज़सर ॥
सितमगरकेहाथोंको बांधाशिताब । रसनडालगर्दनमेंखींचाशिताब ॥
उसे लेगये खींच बालाइकोह । कियासख़्तउसकोज़बूनोसितोह॥
हुआ देखकरख़्वाबवह हौलनाक । हुआदिलकोअन्देशओख़ौफ़बाक॥
कियाख़्वाबमें इसक़दर इकफ़िग़ां । किलरज़ांहुआसरबसरवहमकां ॥
हुये वोहीं बेदार अहलेहरम । दिलउनकाहुआहौलसेपुरअलम॥
लगे पूँछने शाह से क्या हुआ । यहफ़रमाओक्याफ़ितनःबरपाहुआ॥
फ़िग़ांख़्वाबमें क्योंकिया इसक़दर । लगे कांपने जिससे दीवारुदर ॥
यह ज़ोहाक बोला जो यहदास्तां । सुनो तुमतो इकसरपरेशांहोजां ॥
मेरी ज़िन्दगानी से हो नाउमेद । निशाते जवानी से होनाउमेद ॥
कहाउसनेफिरक़िस्सयेख़्वाबसब ।यहठाहिराकिहोज़िलवःगरसुब्हतब॥
तोअख़्तरशिनासआकेहाज़िरहोंयां । करेंइसकीतअ़बीर इकसरबयां ॥
जोताबां हुआ चर्ख़पर आफ़ताब । तोहाज़िरहुयेमोबिदानेशिताब ॥

सुनी दास्ताँ ख़्वाबकी इककलम। गयेहोश उड़ होगया बन्ददम॥
यहदरयाफ़्त दानिशवरोंने किया। हुआबक़्तबरगस्तः ज़ोहाकका॥
ज़वालउसकीदौलतकापहुँचाक़रीब। हुईइसकीबेदौलतीअबनसीब॥
वले ख़ौफ़जाँसे वह ख़ामोशथे। नजिनहार उनके बजाहोशथे॥
यहअन्देशःथा गरकहें रास्त अब। तो होये शहेनामवर पुरग़ज़ब॥
अभीजानपर अपने पहुँचेगज़न्द। नकहतेथेकुछइसलियेहोशमन्द॥
दियातीनदिनतकनहरगिज़जवाब। बयाँकीनजिन्हारतअबीरख़्वाब॥
जोरोज़े चहारुम हुआ शहख़फ़ा। तो नाचार यों मोबिदोंने कहा॥
कि ऐशाहयक़बाल राही हुआ। तिहीतुझसे अबतख़्तशाहीहुआ॥
हुई उम्रआख़िर बसआयाज़वाल। हुआ तू गिरफ़तार रंजोमलाल॥
फ़रेदूँ कोई शख़्स होवेगा शाह। बसदशौक़तो हश्मतो ईज़ुजाह॥
वहमुमताज़ नस्लेक याँ होवेगा। वह फरमाँ रवाये जहाँ होवेगा॥
कहीं होवेगी गाउ पुरमायः एक। सो पालेगी उसको बआईननेक॥
हुआ लेकिनअबतकवह पैदानहीं। कुछ आसार उसकाहवेदा नहीं॥
कहाशहने फिरख़्वाबमें किसनेवाँ। मेरे सिरपः मारा है गुर्ज़े गराँ॥
लगे कहने यों आक़िलो होशयार। फ़रेदूँ भी होगा वह ऐशहयार॥
वह मारेगा यक गुर्ज़ये गावसर। करैगा तुझे आके याँ से बदर॥
यहपूँछाफिर उसने किज़ाहिरकरो। फ़रेदूँ मेरा क्यों बदअन्देश हो॥
वहबोले कि ऐ शाहबेख़ौफ़ु बाक। करैगा पदरको तु उसकेहलाक॥
ग़रज़ तुझसे चाहेगा ख़ूने पदर। करैगा तुझे क़त्ल वह आनकर॥
सुनीशाहनेजबयह तअबीरख़्वाब। हुआदर्दुग़म से वह बेसब्रु ताब॥
नटुकहोश क़ायम रहे शाहके। ज़मींपरगिरा बस वहींतख़्तसे॥
जोहोशो हवास उसके आयेबजा। तोफिरतख़्तपर पाउँ उसनेरखा॥
वले बेखुरो ख़्वाब रहने लगा। शबो रोज़ बेताब रहने लगा॥
निशाने फ़रेदूँ की थी जुस्तजू। लगे हाथदुश्मन यह थी आर्ज़ू॥
किये लोग चारों तरफ़को रवाँ। करैं जुस्तजू ताव गिर्दे जहां॥
किया हुक्म यों शाह ज़ोहाकने। दियासबकोफरमाँ यहनापाकने॥
कि नस्ले कयाँसे जिसेपाओ तुम। गिरफ़्तार करके यहाँ लावोतुम॥

दास्तान पैदाइश फ़रेदूँ की॥

सुनाऊँ फ़रेदूँ की अब दास्ताँ। बखूबी करूँ मैं यह क़िस्सःबयाँ॥
मलिकज़ाद इकआवतीं नामथा। ख़िरमन्दऔरनेक फ़रजामथा॥
वह था नस्लमें शाहतहमूर्सकी। ख़ताअस्लमेंउसकेहरगिज़नथी॥
गिरामीतवारो खुजिस्तः निहाद। पदर बर पदर शाहफ़र्रख़निहाद॥
हमशः था ईराँ में ममकनगुज़ी। वलेघरसे निकलेथा बाहेर नहीं॥
कि ज़ोहाक नापाक के मर्दुमाँ। कयानीको बस देखपाते जहाँ॥
तोलेजाते उसको गिरफ़तार कर। यहीजीमेंथा ख़ौफ़ शामोसहर॥
रहे था वह पोशीदः घरमें मुदाम। कहींआनेजानेसेथा कुछनकाम॥
उसे जावदाँ बीम ज़ोहाक था। दिलउसकाशबोरोज़ग़मनाकथा॥
औरउसकीथीइकजौजयेसीमफ़ाम। किफ़रऑंगउसनाज़नीकाथानाम॥
हुई वहज़ने मेहबश बारदार। हुआउससेपैदाफिरइकमहउज़ार॥
जबींसे अयां उसके शाने मिही। नमूदार था फ़र्र शाहनशही॥
फ़रेदूँ रखा बापने उसका नाम। उसेदेखकर दिलहुआशादकाम॥
फिर उसआवतीने यहीजीमें कहा। किजी बैठे बैठे बतंग आगया॥
निकलघरसेचालियेबसअबसूयदश्त। वहाँ चलकेकीजे ज़रासैरगश्त॥
यह कहकरवहीं सूय सहिरागया। लगाफिरने औरसैर करनेलगा॥
उधर नागहाँ लोग ज़ोहाक के। जोपहुँचेतोपहिचानकरबसउसे॥
गिरफ़तार करके बहाले तबाह। वहीं लेगये पेश ज़ोहाक शाह॥
कियाक़त्ल आख़िर उसे शाहने। कियायह सितमहायबदख़्वाहने॥
फ़रेदूँ की माको यह पहुँची ख़बर। तो अन्देशः दिलमेंहुआबेशतर॥
नउस सरज़मीं में रही जीनहार। किरहतीजहाँथी वहलेलोनिहार॥
वहाँ से शिताबी से टल वह गई। फ़रेदूँको लेकर निकल वहगई॥
कहीं एक दिलचस्पथा मुर्ग़ज़ार। वहपहुँची वहाँ बादिलेसागेवार॥
वहाँकानिगहबानथाहक़शिनास। औरइकगाउपुरशीरथीउसकेपास॥
किपुरमायःथा नाम उसगावका। ग़रीबोंकोशीरउसकाबसवककथा॥
ग़रज़ मालिके गाउने ज़ूदतर। पिलायाफ़रेदूँ को शीरइसक़दर॥
किबसहोगया सेर वह शीरख़्वार। नख़्वाहिशरहीशीरकी जीनहार॥
वहाँ एक शब वह जने नेकज़ात। रहीऔर आख़िरहुई जबाकिरात॥

तोबिस। स यहिआगया नागहाँ। कि चलिये कहीं और रहियेनयाँ॥
मुबादा कोई यांनपहिचानले। मेरी और इसतिफ्लकी जानले॥
वलेकिनजोगमगीरहैथी मुदाम। हुआशीरथाखुश्क उसकातमाम॥
वहसोची कियहकोदकेशीरख्वार। न जिन्दःरहे शीरबिनजीनहार॥
वहतिफ्लउनादिनोंदोमहीनेकाथा। शबोरोजशोचउसके जीनेकाथा॥
वह नाचारहोकर बहुतबेहवास। गई दौड़कर उसनिगहबांकेपास॥
लगीरोने वां जाके बइख्तियार। कियाउसकेआगेबहुतइन्किसार॥
यह कहनेलगी एकदिलखस्तःहूं। बसद रंजुअंदोहवा बस्तः हूं॥
यह बच्चा है बेचार ओ बेपदर। तुकरपरवरिशइसकीशामोसहर॥
ठेकाना नहीं और पातीहुँ मैं। तेरे पास अब छोड़जाती हुँ मैं॥
उसेगाउपुरमायः कादीजोशीर। किपरवरदःहोकोदकेदिलपिजीर॥
कबूल उसजवांमर्दने सबकिया। फ़रेदूँको ले पास अपने रखा॥
हुई वांसे रुखसत उसे सौंपकर। नदेखाज़रा उसने फिरकर उधर॥
रवाँ सूय अलबुर्ज वह जनहुई। रही जाकेवाँ और एमन हुई॥
यहाँ मालिकउसगाउपुरमायःका। फ़रेदूँपः रखताथाशफ़क़तरवा॥
उसे जानता था बजाये पिसर। वहकरताथाशफ़क़तबजायेपदर॥
वहमसरूफ़थापरवरिशमें मुदाम। पिलाताथाशीरउसकोहरसुब्हशाम॥
गये जबगुज़रअलग़रज़तीनसाल। फ़रेदूँकीमाँको यह आयाखयाल॥
सुबे मुरग़ज़ार अब ज़रा जाइये। वहाँ से फ़रेदूँ को ले आइये॥
हुई कोइ अलबुर्ज से वह रवाँ। मसाफ़तको ते करकेआई दवाँ॥
कहाउसने आकर।कि ऐ मर्दपीर। मुझेदेमेरा कोदकेदिल पिज़ीर॥
किअलबुर्ज में यांसे लेजाउँ अब। रखूँ पास अपने उसे रोज़ोशब॥
वहबोला किहैयह अभी खुर्दसाल। इसेहोवेगी वाँ अज़ीयतकमाल॥
नलेजातु वीराने में तिफ्ल को। गज़न्दउसकोकछुपहुँचेपेसानहो॥
वह कहने लगी योंकि ऐ मर्दनेक। मेरे दिलमेंगुज़राहैबिसवासएक॥
खुदाकी तरफ़ से हुई रहबरी। कि रखने में यांके नहीं बेहतरी॥
यहकहिकर उसे लेगई बसवहाँ। जहाँ उसका अलबुर्जमेंथामकां॥
हुई शाहज़ोहाकको जब खबर। किबेशे में है आबतीका पिसर॥
यहसुनकरासितामगारुबदरोजगार। रहेकीसे आया सुये मुग़रज़ार॥

निगहबांको औरगाउ कोकरहलाक । कियाजुल्मउसनेयहबेखौफ़ोबाक ॥
गया फिरज़ालिम शिताबीसेवां । फ़रेदूँ के रहने का जो था मकां ॥
निशांकुछ न पाया फ़रेदूँका जब । कियासारे एवांकोमिसमारतब ॥
बदअन्देश था गर्चि ज़ोहाकशाह । वलेथाफ़रेदूँपः फ़जले इलाह ॥
कि आने से ज़ोहाक के पेशतर । उसे लेगई यांसे मा आनकर ॥
सरेकोह इकमर्द दरवेश था । किरोशनज़मीरो सफ़ाकेशथा ॥
फ़रेदूँको वहलेगई उसके पास । कहायोंकिऐमर्दएज़िद शिनास ॥
यहबच्चा तेराबन्दः है औरगुलाम । करमकीनज़रइसपःरखतूमुदाम ॥
सरेइज्ज़ से फिर फ़रेदूँका सिर । रखा मर्द दरवेश के पाउँ पर ॥
किया इज्ज़माने फ़रेदूँ के जब । उसे रह्मआया फ़रेदूँपै तब ॥
जो कुछकूतउसको पहुँचताबहम । तो देतावह दोनोंको बेरंजुग़म ॥
लगाकहने दरवेशफिरएकरोज । कियहतिफ्लफ़रखुन्दओदिलफ़रोज़॥
खुदाबन्दरूये ज़मीं होयेगा । शहनशाह वादादुर्दी होयेगा ॥
यह छीनेगा ज़ोहाकका तख़्तुताज । शहानेजहाँसे यह लेगाखिराज ॥
करैगा यही क़त्ल ज़ोहाकको । जहन्नुमको भेजैगा नापाकको ॥
ज़ने खुशसियरभी यह बोलीवहीं । किहैतौरसे इसके मुझको यकीं ॥
किबदख़्वाहसे तख्तु देहीम ले । ज़फ़रमन्दहो हफ़्तअक़्लीमले ॥
हुआअलगरज़शाज़दहसालःजब । सरेकोह अलबुर्ज़ से आकेतब ॥
फ़रेदूँने सहरा में मसकन किया । नज़िनहार कुछखौफ़दिलमेंरखा ॥
यह पूँछा कि ऐ मादरे मेह्रबाँ । हमारे पदर को तहे आसमाँ ॥
किया शाहज़ोहाकने क्योंहलाक । मिलायाउसेक्योंतहे खूनुख़ाक ॥
वहकिस्साथाजोकुछकहाउसनेसब। यहसुनकरफ़रेदूँ हुआपुरगज़ब ॥
कहा सूय ज़ोहाक बेदादगर । मैं अबजाके लेताहूँ खूने पदर ॥
वहबोली किज़ोहाकहै बादशाह । रखैहैवहसाथअपने गंजोसिपाह ॥
तुबेकशहे कुछउसके हमसरनहीं । तेरेपास लश्कर नहीं ज़र नहीं ॥
नसीबों में है तेरे शाही अगर । तुझ्याइजितरावइसक़दरएपिसर॥
ज़रा सब्रकर तू ब अलताफरब । जोकुछ चाहियेसो मुहैयाहोसब ॥
करै शाह लुत्फ़े इलाही तुझे । मयस्सर हो असबाबशाही तुझे॥
फ़रेदूँयहसुनकर हुआ खुश्मगीं । वहपासुखदियाअपनीमाकोवहीं ॥

खुदाने किया है मुझेभी दिलेर। अकेला लड़ूँगा मैं मानिन्दशेर ॥
मददगार मेरा है परवर्दिगार। नहीं ख़ौफ़ ज़ोहाकसे ज़ीनहार ॥
करूँ एक दम में उसे ग़र्क़ ख़ूँ। ज़रो ताजु औरंग सब छीन लूँ ॥
वह बोली कि यह कारदुशवार है। पसन्दीदः तेरी न गुफ़तार है ॥
तुझे कूवतो ज़ोर इतना कहाँ। किहोहम नबर्द उससेतू ऐ जवाँ ॥
यहगुफ़तार मसतानह बेहतरनहीं। किसरहो न बरबाद इसमें कहीं ॥
नसीहत मेरी ऐ पिसररखतुयाद। रखैहक़्क़सदातुझको आबादुशाद ॥
सुनो आगेअहवाल अबकाव़ःका। किक्याउसनेकोरनुमायाँ किया ॥

मुनहरिफ़होना कावः आहनगरका ज़ोहाकसे और बड़ा अबोहजमाकरना
और आमादःमुवाफ़िक़तहोना फ़रेदूँ का उसके बेटों के साथ ॥

सितमगार ज़ोहाक बदरोज़गार। फ़रेदूँ की जानेबसे लैलोनिहार ॥
रखे दिलमेंथाबीम ख़ौफ़ोहिरास। बजाथे न कुछउसकेहोशो हवास ॥
बहुतमर्दुमआज़ारी उसने जो की। तोज़ोहाकसे ख़ल्क़आज़ुरदःथी ॥
यह उनकी शबोरोज़ थी आर्ज़ू। कि या रब फ़रेदूँ शहेनामजू ॥
करे आके ज़ोहाकका सिरजुदा। खुदावन्दहो ताज औरंगका ॥
सलासल फ़रेदूँसे था उनकोकाम। ग़रज़मुन्तज़िर वक़्तकेथे मुदाम ॥
कहीं एकदिन ज़ालिमे कीनः जू। तलबकर बुज़ुरगानअक़्लीमको ॥
यहबोलामेरा दुश्मने जानुमाल। जहाँ में है इक कोदकेखुर्दसाल ॥
दिलउसकीतरफ़से जोहैदर्दमन्द। शबो रोज़ रहताहै बीमोगज़न्द ॥
मुझेयादहै क़ौल मर्दानपीर। समझियेनदुश्मनकोहरगिज़हक़ीर ॥
ख़बर मुझकोपहुँचीहैआकरयहाँ। कि अब वहगया सूय हिन्दोस्ताँ ॥
अगरचिः अभी साल में खुर्द है। वलेकिन दिलेरी में इक गुर्दहै ॥
ख़िरदमन्द मिस्ले बुज़ुर्गां है वह। दिलावर बसाने दिलेरां है वह ॥
यह है अज़्म मेरा कि ऐ मर्दुमां। परी देव मर्दुम से फ़ौजे गराँ ॥
फ़राहिम करूं और जाऊं उधर। शिताबउसकोलाऊंगिरफ़तारकर॥
सफ़रमुझको दरपेश है दूरका। यह खुर्दो कलाँ से हुँ मैं चाहता ॥
कि अब एक तइयार महज़र करें। गवाहीबमुह्र अपनी उसपरकरें ॥
यहमज़मूँहोमरकूमउसमें तमाम। किज़ोहाक है खुसरवो नेकनाम ॥
नहींकारउसको बजुज़अद्लुदाद। जहाँउसके लुत्फ़ोकरमसेहैशाद ॥

शहे खल्क यहरास्त गुफ़तार है। जहाँपरवरो नेक किरदार है॥
खतरबसकिथा उससितमगारका। सभोंनेयह नाचारमहज़रलिखा॥
हरइक शख़्सकी फिरगवाही हुई। निशानी बफ़रमान शाही हुई॥
वलेकिनजोकावःथाआहनगरएक। दिलेरो ख़िरदमन्दथामर्द नेक॥
कहीं नौबतउसकेथीफ़रज़न्दकी। यहउसदिनहबसशाहकेदिनमेंथी॥
कि कावः के फ़रजन्दको क़त्लकर। खिलादीजियेसांपोंकोमग्ज़सिर॥
वहकावःहुआआनकर दादख्वाह। लगाकहने नालःकुनाँ ऐशाह॥
कि ऐशाह सुनमेरी फ़रयादको। ज़रा काम फ़रमान बेदाद को॥
तुहै अज़दहा पैकरो पीलतन। जहाँदार सालार शाहे ज़मन॥
वलेकिसलियेमुझपःसख़्तीवज़ोर। ज़राकीजियेअपनेदिलमेंतोग़ौर॥
कि यहभी है इनसाफ़ कोईभला। कहै नाम तू दाद बेदाद का॥
करे मेरेफ़रज़न्द को यों हलाक। नआवै तेरेदिलमें कुछ तर्सबाक॥
फिरअपनी भलाईकामहज़रलिखे। निकोई कामज़मूँसरासर लिखे॥
यहगुफ़तार सुनकर वह हैरांहुआ। हिरासांहुआदिलमें तरसांहुआ॥
न रक्खा रवा खून बेचारे का। उसे उसका बेटा हवाले किया॥
लगाकहनेकावःसेवहताजवर। किअबमुहर जल्द अपनीमहज़रपःकर॥
पढ़ाजबकि कावःने महज़र वहां। हुआ तबख़रोशांवनअरः ज़नां॥
बुज़ुर्गां ने अकलीमसे यों कहा। कि ऐमर्दुमांतुमनेयहक्याकिया॥
खतरसे शहे देवचेहरे के अब। गिरफ़्तार असयां हुये हायसब॥
कियातुमनेहरगिज़ नकरेंनिको। गरज़सूयदोज़खरखा सबने रू॥
यहकहकराशिताबीसेख़ौफ़बाक। कियाउसनेइकदस्तमहज़रकोचाक॥
कहेऔरभी कुछसखुनहाय सख़्त। हज़ूरे खुदावन्द देहीमुतख़्त॥
फिर उसअंजुमनसे वहींउठगया। औरउसकावहबेटाभीहमरहगया॥
हुयेआफ़रींख़्वाह वहसबशाहको। यह कहनेलगे ऐशाहे नामजू॥
हुआ कावः गुस्ताख औरबेअदब। हकेनिअमते शहगया भूलसब॥
हजूरे खुदावन्द रूये ज़मीं। ज़बांपर वह लाये सखुनहायकीं॥
रहे कीने से चाकमहज़र किया। इत अतसेपेचीदःयों सिरकिया॥
शक़ावतसेली अबरहे इनहिराफ़। गयायांसेबसहोकेवहबराखिलाफ़॥
मगर दोस्तदारे फ़रेदूँ हुआ। कि दुशमन तेरा ज़ेरगर्दूँ हुआ॥

न फ़रमांबरीकी जो गुमराह ने। तोफिरक्यों तहम्मुलकियाशाहने॥
दिया शाह ज़ोहाकने यहजवाब। तहम्मुलकामुझसेनपूँछोहिसाब॥
किया आनके कावःने जबख़रोश। तो इकबारगी उड़गये मेरे होश॥
लगापीटनेअपने सिरकोवहजब। बसइकख़ौफ़आयामेरेदिलकोतब॥
ख़ुदाने जोचाहा सो यारोकिया। औरआगेकरेगा जोकुछचाहेगा॥
गयाजबकिवहकावये कीनःख़्वाह। फ़रहिमहुई पास उसके सिपाह॥
तलबकरके फिर चिर्मआहनगरां। बनायावहीं इकअलमउसनेवां॥
अलम हाथमें लेके वह नामवर। रवानःहुआ वांसे वस पेशतर॥
यहकहताथाहरबारकरके ख़रोश। किऐ नामदारान बाअक्लुहोश॥
फ़रेदूँकाहोजिसके दिलमें ख़याल। सोआवैयहांवहख़ुजिस्तःख़िसाल॥
करेचाकरी फिर न ज़ोहाक की। रिफ़ाक़तकरे तर्क नापाक की॥
हुये जमअवां शहरी व लश्करी। हुआ फिर फ़ज़ूँ रुतबये सरवरी॥
वह कावःथा बसआगेआगेरवां। पसेका वह अम्बोह पीरोंजवां॥
कहांहै फ़रेदूँ वह वाक़िफ़ नं थे। मगर सिरउठाये वह सीधे चले॥
ग़रज़ रफ़्तःरफ़्तः तफोहुसकुनां। वह पहुँचे वहां था फ़रेदूँ जहां॥
जोकावः हुज़ूरे फ़रेदूँ किया। अदबसेझुकाअपने सिरकोदिया॥
कियाअर्ज़ ऐ साहिबे ताजतख़्त। तेरीयार दौलत मददगारबख़्त॥
तुजोहाकका चलके देहीमले। जहांदारहो हफ़्त अक़लीमले॥
यहसमझाफ़रेदूँ न आली जनाब। कि ताईद ग़ैबी हुई हमरकाब॥
किया शुक्र लुत्फ़े जहां आफ़रीं। बजासिजदये शुक्र लाया वहीं॥

जानाफ़रेदूंका कावःकेसाथ बइरादःलड़ाई ज़ोहाक औरबैठना तख़्त शाहीपर औरलेनामुल्क ख़ुदाकीमददसे॥

मयस्सरहुआजबकि जाहोहशम। सिपाहे फ़िरावां व ताजो अलम॥
हुआख़ुश फ़रेदूँ नफ़र्रुख़सियर। कियाताज शाहनशही ज़ेबसर॥
अलमपर जोथा चिर्मआहनगरां। किया ज़ेर देवाय रूमी निहां॥
बनी पैकरे गौहरीं उसपः एक। बहुतनादिरीनग्ज़ुदिलचस्पुनेक॥
वहइकदस्तथा सुर्ख़ ज़र्दोबनफ़्श। रखानाम फिरकावयानीदुरफ़्श॥
अलमकी जो इसतरह तज़ईहुई। हमेशःको यह रस्मुआई हुई॥
किहो जोकोई बादशाहे जहां। तोपहिनेमँगा चिर्मआहनगरां॥

बनाकर अलम उसकोपुरज़रकरे । मुज़ैय्यन बदे बावगौहरकरे ॥
शहानेक्रयाने बसद फ़र्रुखी । यहरस्मो रहे नेक जारी रखी ॥
कियाफिरफ़रेदूँनेयह अज़्म जज़्म । किज़ोहाकसेकीजेअबचलकेरज़्म॥
गयापास माके वह उसने कहा । किरखताहुँ मैं क़स्द ईरान का ॥
दुआकर तु ऐमादरे मेहूबाँ । किहों मैं ज़फ़रयाब चलकरवहाँ ॥
वहजाहोहशम देख शादाँ हुई । वलेकिन जुदाई से गिरयां हुई ॥
दुआदेकेफिरउसकोरुख़सतकिया।औरउसदमखुदासेयहकीइल्तिजा॥
किसौंपा तुझे यारब अपना पिसर । निगहदाररहना तुशामो सहर ॥
रवानः हुआ फिरवहआलीजनाब । हुआकावःलश्करकोलेहमरकाब ॥
फरेदूँके थे दो बिरादर बुज़ुर्ग । वलेकिनवहथेकीनःवरमिस्सलगुर्ग॥
फ़रेदूँने साथअपने उनको लिया । वफूरे इनायत से सादाँ किया ॥
फिरआहनगरउसशाहनेकरतलब ।कियाहुक्मइसतरहउसकोकिअब॥
बनावे तुइक गुर्ज़ये गाउसिर । मुरत्तब किया उसने बसजूदतर ॥
उतरताथा शबकोवहलश्करजहाँ । सहरगाह होताथा वाँसे रवाँ ॥
इसीतरह हररोज़ थे रहनवर्द । सरेचर्ख़पहुँचीथी लश्करकीगर्द ॥
वहपहुँचीकहीं उसजगह एकबार । किऐज़िदपरिस्तों केथेवाँमज़ार ॥
रहाशाहतनहा वहाँ वक्त शब । औरइमदादकीउसनेवाँसेतलब ॥
फ़रेदूँको इलहाम उसदम हुआ । फ़रेदूँकादिलजिससे खुर्रमहुआ ॥
यहआवाज़आईकि दिलशादरख । यहअफ़सूँ बतातेहैं सोयादरख ॥
फिरइकशख़्स पैदाहुआ नागहाँ । कि रखताथा वह सूरते रास्ताँ ॥
फ़रेदूँको सिखलाई अफ़सूँगरी । यहबोला कि ऐलायक़े सरवरी ॥
कोईआये दरपेश मुशकिलजहाँ । यहअफ़सूँतुपढ़ना वहाँ बेगुमाँ ॥
किहोजायआसाँवहमुशकिलतमाम।बनआवैंशिताबीसेइकदस्तकाम ॥
वहसुनकरफ़रेदूँ नफ़र्रुखनिहाद । हुआदिलमेंअपनेवहीं शादशाद ॥
खुशी से उसे और कूवत हुई । ज़ियादः फ़रेदूँको हिम्मत हुई ॥
तरक्कीपः इकबालथा शाहका । जहूर उसकेथा दौलतोजाहका ॥
बड़ेभाई दोनों जो थे कीनःवर । हसदलेगये यह हशम देखकर ॥
लगेकहने बाहम किहै यहग़ज़ब । जोहोंउसकेमहकूमहमरोज़शब ॥
फ़रेदूँको बसक़त्ल अब कीजिये । नताख़ीरको राह याँ दीजिये ॥

कहाएकनेहै यहमुशकिलकमाल। हलाके फ़रेदूँ है अमरेमुहाल॥
दियादूसरे ने यह उसको जवाब। नहींलाज़िमइसकाममेंइज़्तिराब॥
करैंगे हलाक उसको तदबीरसे। बहानेसे हीले से तदबीर से॥
कहीं एकदिन बादिले पुरसफ़ा। तहे दामने कोह सोता वहथा॥
गये बस वह दोनों शक़ावतनिशाँ। उखाड़ा वहीं एक संगे गराँ॥
सरेकोह से उसको ग़ल्ताँ किया। कितारेज़: रेज़: होसिरशाहका॥
इकायकसुनी उसने आवाज़संग। हुआशाह बेदार बस बेदिरंग॥
फ़सूँको किया शहने बिर्देज़बाँ। हुआबन्द वह संगगल्ताँ वहाँ॥
नग़ल्ताँ हुआ फिर ज़रा पेशतर। बद अन्देश हैराँ रहे देखकर॥
रहे मक्र से फिर ख़रोशाँ हुये। वह सरगर्म फ़रयादु अफ़ग़ाँ हुये॥
यहबोले कि हमको तअज्जुबहैयाँ। हिलाकिसतरह याँसे संगे गराँ॥
अगर कोहसे हाथ गिरता कभी। तो ज़ाये फरेदूँ भी होता अभी॥
जहाँ आफ़री ने रखा अबनिगाह। बजालाइये शुक्र लुत्फ़े इलाह॥
वलेकिन फ़रेदूँ ने समझा वहाँ। कियहकामइनकाही था बेगुमाँ॥
नकुछ मुहँपः उनकेकहाज़ीनहार। जियादःकियाउन का जाहोवक़ार॥
वसद फ़र्रुख़ी फिर शहे नेकमर्द। दमे सुब्हवाँसे हुआ रहिनबर्द॥
बियाबान और कोहकी राहसे। सिपाहो हशम शौक़तो जाहसे॥
जहाँ दजलःथा शहरबुग़दाद का। फ़रेदूँ को कावः वहाँ लेगया॥
गुज़रवाँसे किशतीजोवांकी तलब। नदी और हुआशहवहाँपुरग़ज़ब॥
कियावोहीं दरिया में घोड़ारवाँ। रवानः हुई फ़ौज भी बादअज़ाँ॥
नहरगिज़ज़रादिलमें आया ख़तर। गये बह्र ज़ख़्ख़ार से सब उतर॥
वहाँ से जहाँदार गेती सिताँ। हुआसूय बैतुल मुक़द्दस रवाँ॥
मकाँ वह बनाया था ज़ोहाकने। कियाथाबलन्दउसकोनापाकने॥
बहुतदूर से वह नज़र आये था। फ़लक भी उसे देख शरमायेथा॥
तिलिस्म एकथा वहदरूने मकाँ। हिलाहाथ दुशवारतरथीं जहाँ॥
गया उसमकाँमें वहशाहेदिलेर। दिलेरीकोजिसके नपहुँचेथाशेर॥
नुमायाँहुई वह बलाये अज़ीम। सियहदेवऔरअज़दहायेअज़ीम॥
फ़रेदूँ ने अफ़सूँ उसी दमपढ़ा। किआजिज़हुयेदेवऔर अज़दहा॥
कियागुर्ज़से वोहीं उनको हलाक। फिरआगेगयाशाहबे ख़ौफ़ुबाक॥

वहाँ एक औरंग आया नज़र। मुकल्लल बयाकूतु लालोगुहर॥
यहकावःसेपूछाकिकिसकाहैतख़्त। लगाकहनेयों कावये नेकबख़्त॥
कि यह तख़्त ज़ोहाकताज़ी काहै। वले अब फ़रेदून गाज़ीकाहै॥
यसत फ़र्रुखी फिर शहे नामवर। सरेतख़्तज़रीं हुआ जिलवःगर॥
फिरइकशख़्सवाँशाहकोमिलगया। औरउसशख़्ससे शाहनेयोंकहा॥
कि ज़ोहाक बेदादगर है कहाँ। जोकुछतुझकोमअ़लूमहैकरबयाँ॥
यहबोला सुये हिन्द वहज़िस्तख़ूः फ़रेदूँ की करने गया जुस्तजू॥
उधर लेगया लशकरे बेकराँ। ज़िरहपोश मर्दान जंगी यलाँ॥
दरूनेतिलिस्म उसकाहै मालुज़र। रखाहै यहाँ गंजु लालो गुहर॥
रही फ़ौज थोड़ी सी बाकी वहाँ। तिलिस्मोहरम ख़ानेके पासवाँ॥
हुआसुनके खुशशाह आफ़ाक़गीर। ततर्रुफ़मेंलाया वह ज़रींसरीर॥
लियामालुज़रऔरतोड़ा तिलिस्म। नछोड़ाख़ज़ानःनछोड़ातिलिस्म॥
ख़ुदाकाअदा शुक्रन्यासत किया। किजिसने ख़ुदाबन्ददौलतकिया॥
गया फिर शहनशाह गेतीपनाह। बसूये शबिस्तार ज़ोहाकशाह॥
हुआतख़्त जोवाँ मुक़ाबिलहुआ। फ़रेदूँ शबिस्ताँमें दाख़िलहुआ॥
बुताने परी चेहरओ सीमबर। हुईं शादमाँ शाहको देखकर॥
यहबोलीं कि हमथीं असीरेबला। किया आनके तूनेहमको रिहा॥
वही ख़्वाहिराने जमे नामवर। लगीकहनयों चश्मकोकरकेतर॥
उठायाथा हमने जो रंजो अज़ाब। कहेंक्यावहपेशाह आलीजनाब॥
कि इकदेव पैकरकी सुहबत में थे। गिरफ़्तारहम इकमुसीबतमेंथे॥
उधर उस सियहरूकाथाबीसुयास। इधरअज़दहाये सियहकाहिरास॥
हुआ हमपः बारी खुदा मेहरबाँ। किभेजाबजाहोहशमतुझकोयाँ॥
फिरेदिनहुआफिरमददगारबख़्त। किआयातु ऐवारिसे ताजुतख़्त॥
यहीअपने दिलकीहै जब आर्ज़ू। कि जबतकजहाँहै जहाँमेंहोतू॥
यह पूँछा फ़रेदूँ ने ए दिलरुबा। सुवेहिन्द ज़ोहाक अबक्योंगया॥
वहबोलीकितुझसेथाउसकोख़तर। तजस्सुसको तेरेगयाहै उधर॥
कि शायद कहीं हाथ आजायतू। सेवा इसके यह है उसे आर्ज़ू॥
कि हिन्दोस्ताँ को मुसख़्ख़रकरे। बिलेग़मजदःको वहख़ुशतर करे॥
बहम वाँसे पहुँचाहै इकःहज़ार। फ़सूँ साजु जादूगरो होशियार॥

तुझे जिसके जादूसे पहुँचेगज़न्द । वह बेख़ौफ़ हो ज़ेरच ख़्रबलन्द ॥
वलेचाहताहै यह आलमतमाम । दुआहै यहहरएककी सुब्हशाम ॥
कि बदख़्वाह तेरा सदा ख़्वारहो । तुदायम जहाँमें जहाँदार हो ॥
रहे तेरे इक़बालु दौलत करीं । निगहबांहो तेरा जहां आफ़रीं ॥

बैठना फरेदूँका ऊपरतख़्तकयांके और पकड़ना ज़ोहाकको और लेनामुल्क उसका ॥

हुआ जबकि ज़ोहाककातख़्तगाह । नसीबे शहनशाह गेतीपनाह ॥
सरापा गुलिस्ताँ हुआ वह मकां । हुआताज़ः इकदस्त बाग़ेजहाँ ॥
हुआहमसरे अर्शु अफ़लाकतख़्त । कि बैठा जहांदार फ़ीरोज़बख़्त ॥
शबिस्तांहुआ ग़ैरते सदचमन । हुई रश्क़बाग़े इरम अंजुमन ॥
हुई कामरां वह परी पैकरां । बहम बज़्मिये खुसरवो कामरां ॥
कियाशाहने मुल्कतसख़ीर तब । हुआ कामयाबे निशातो तरब ॥
हुआ रौनक़अफ़ज़ाय तख़्तेकयां । फ़रोज़िन्दः खुरशेदबख़्ते कयां ॥
जोथाकन्दरूनाम इक पहलवां । तिलिस्मो ज़रो मालकापासवां ॥
गया पास ज़ोहाक के भागकर । वहाँ जाके उसने कही यहख़बर ॥
कि शाहाँशहे गुर्द गर्दन बलन्द । जवानो दिलेरो क़वीअर्जुमन्द ॥
किसी तर्फ़ से लाके फ़ौजेगराँ । सुये शह्रबुग़दाद आई दवाँ ॥
बुज़ुर्ग उनमें दोहैं और इकख़ुर्दहै । दिलावर है पुरज़ोर है गुर्द है ॥
नुमायाँ है चेहरे से फ़रैकयाँ । ख़ुदावन्ददौलत है वह नवजवाँ ॥
वहसरकरदः है लश्करो फ़ौजका । सिपहदारुमुमुताज़ु फ़रमारवा ॥
रखे है वह पास अपने गुर्ज़ेगराँ । जवाँमर्द है जंगजू पहलवाँ ॥
वजाहोहशमउसनेवांआनकर । वहतोड़ातिलिस्मऔरलियामालुज़र॥
तेरे देवगुर्दान जंग आज़मा । जोवांथे उन्हेंक़त्लसबको किया ॥
किया ज़ेरपा अपने तेरा वह तख़्त । हुआबेगुमां तेराबरगश्तः बख़्त ॥
हुआ तेरे दाख़िल शबिस्तान में । तसर्रुफ़ किया तेरे ऐवान में ॥
सितमगारसमझायसुनकरख़बर । कि पहुँचा फ़रेदूँ वहां आनकर ॥
वले उसने पिनहांकिया राजको । किताकोई लश्करमें बेदिलनहो ॥
कहायों किमेहिमां कोई होयेगा । जोरुख़उसनेसूयेशबिस्तांकिया ॥
नहीं जायअन्देशः कुछ ज़ीनहार । रहाचाहिये शादलैलोनिहार ॥
यहगुफ़्तार सुन और खायेचुताब । दियाकन्दरूने यहउसकोजवाब॥

गयाख़्वाबमेंशबजोअफ़रासियाब। तोनागाहआयानज़रएकख़्वाब॥
हुआ होशसे उसके गर्मोफ़िगां। सुनाजबतो गरशीवजआयावहां॥
यह पूछा कि ऐ सरवरे नामवर। तुझेख़्वाब में अबपड़ाक्यानज़र॥
जो यकबारगी तू ख़रोशां हुआ। हिरासांहुआ दिल परेशां हुआ॥
यहकहिनेलगाउससेअफ़रासियाब। किइसवक्तदेखाहैमैंनेयहख़्वाब॥
कि यकदश्त में सैकड़ों सांपहैं। मेरी फ़ौजभी है वहां औरमें॥
नुमायां हुआ अब्रमें एक मार। हुआ रुख़से ईरान के आशकार॥
वहीं बाद सर सर हुवैदा हुई। फिरउसमें से यकफ़ौज पैदाहुई॥
किया मेरेलश्करकोउसनेहलाक़। मिलाया हरयककोतहेखूनुख़ाक॥
पकड़िकर मुझे लेगये मर्दुमां। शहनशाह काऊसभी था जहां॥
जवांएकथा रश्कखुरशेदु माह। वह बैठाथानज़दीककाऊसशाह॥
उठावोंहींऔरखींचकरउसनेतेग़। कियाचाक पहिलू मेरा बेदरेग़॥
हुआदिलकोअज़बसाकिउसवक्तदर्द। ख़रोशांहुआफिरिमैंऐनेकमर्द॥
लगाकहिनेदामादअफ़रासियाब। किबरअक्सहोतीहैताबीरख़्वाब॥
न दिलमें ज़राख़ौफ़ अन्देशहकर। मयस्सरतुझे होगी फ़तहो ज़फ़र॥
यह ताबीरउसकी न आईपसन्द। यादिलसेहरगिज़नख़ौफ़ोगज़न्द॥
तलब उसनेदानिशवरोंकोकिया। मुफ़स्सलकहामाजरा ख़्वाबका॥
हुवे सुनिके ख़ामोश दानिशवरां। क़िथा दिलमें हरएकके ख़ौफ़जां॥
वले एकने अहदो पैमां लिया। सिपहिदारतूरां से फिरि यौंकहा॥
कि हरगिज़ न करक़स्दपैकारतू। सियाउशसे ऐशाहहो सुलहजू॥
वगरने ख़राबी पड़े है नज़र। मुबादा कि होजायनौएदिगर॥
पसन्दआईगुफ़्तारअख़्तरशिनास। अताकी उसे नेमते बेक़यास॥
दवां फ़िरिकियाशाहिनेदामादको। सुवे बादशहि ज़ादये नामज़ू॥
फ़क़तनामह उसके हवाले न था। तहायफ़भीअनवाय वहलेगया॥
गयाजबकि गरशीवज़ नामज़ू। सियाउशउठा वोंहीं ताज़ीमको॥
वह तुह़फ़ादिया और नामहदिया। पयेआश्ती उसने की इल्तिजा॥
सियाउश हुआ देखकरशादमां। फिर एकबज़्मआरास्तहक़ी वहां॥
हुये महफ़िल आरा बऐशोतरब। गईअलग़रज़जबगुज़रनिस्फ़शब॥
उठावोंहीं दामाद अफ़रासियाब। हुआजाकेशरगर्म आरामुख़्वाब॥

सियाउश नेरुस्तमसेफिरयोंकहा। कि ऐपहिलवांमसलहतअबहैक्या॥
हुआआइतीख्वाहअफ़रा सियाब। तुहमतननेसुनकरदियायहजवाब॥
किबदख्वाहआजिज़हुआजबकमाल।कियाआइतीकातब उसने सवाल॥
वले सख्त मक्कार है बद निहाद। नहीं उसके कुछक़ौलपरएतमाद॥
फ़िरिस्तादहकोदीजियेयहजवाब। किगुर्दानुख्वेशानिअफ़रासियाब॥
जिन्हें हम कहें सो वहआवेंयहां। बरस्मे गरोहां रहें जाविदां॥
तअल्लुकहै ईरांके जोकुछकि हो। कि उससेभीअबदस्तबरदारहो॥
हमें इसतरह सुल्ह मंज़ूर है। वगरने रहे आइती दूर है॥
सहरजबकिगरशीव्ज़आयावहां। कियाउसनेमरकूज़ खातिरअयां॥
यहअहवाललिखउसनेक़ासिदशिताब।रवाना।किया पेश अफ़रा सियाब॥
किया शाहतूरांने सबकुछ क़बूल। हुई आर्ज़ू ये दिली सब हसूल॥
बुख़ारा व ख्वारज़्म औरचाचभी। समरक़न्दो संजाव के थे सभी॥
अज़ीज़ानुख्वेशानफ़र्रुख़निहाद। दिलेरानु गुर्दान आली निज़ाद॥
तुहमतनमेंजिनकालियानामथा। रवांपेशशहज़ादहउन को किया॥
हुआ शादशहज़ादये नामदार। तुहमतन को भेजासुये सह्रयार॥
लिखासुल्हकाशहकोअहवालसब।कियेतुहफ़े तूरां के इरसाल सब॥
सुनीथी खबर शाहने पेशतर। किबदख्वाहको ख्वाबआयानज़र॥
उड़े हौलसे जिसकेहोसोहवास। बहुतदिलमेंउसकेहैख़ौफ़े हिरास॥
सियाउशकेअखतरशिनासोंनेभी। कहा शाह काऊस से था यही॥
कि तेरामआबित है परवर्दिगार। ज़फ़रमन्दहोगा तु ऐ शह्रयार॥
तबहहोगी अफ़वाजअफ़रासियाब। वह होगा।गिरफ़तारेजोअज़ाब॥
हज़ूरे शहनशह जो रुस्तम गया। कियामाज़रासबबयां सुल्हका॥
लगा कहने तब बादशाहे जहां। नहीं सुल्ह मंज़ूर ऐ पहिलवां॥
यह फिर रुस्तमे पहिलवां ने कहा। कि है जंगसे सुल्ह बेहतरशहा॥
कहा शहने तुम उज्र करतेहोगर। तो मैं औरको भेजताहूं उधर॥
तुहमत ने आज़ुरद होकर कहा। कि हाज़िर रहूंगामैं यों खुशरवा॥
रवाना किया तूसको फिरशिताब। जहांदारने सूयअफ़रा सियाब॥
कहाकुछतअम्मुलतवक्कुफ़ दिरंग। नकीजो ज़राहूजियो गर्म जंग॥
सियाउशकोफिरएकनामहालिखा। कितूरानियों को तुयां लेके आ॥

आजुरदाहोना बादशाहज़ादह सियाउशका कैकाऊस से और जाना पास अफ़रासियाब के और पेशआना उसका साथ ताज़ीम और तवाज़े के और देना लड़की अपनी और बख़्शना मुल्क शाहज़ादे सियाउश को॥

पढ़ाशहिकानामह सियाउशनेजब। हुआदिलपरेशाँवआज़ुरदहतब॥
सराने सिपहिको बुलाकर कहा। कहोसोचकरमसलहतअबहैक्या॥
दियासबने पासख़ कि बेहतरयहहै। कि लावो बजा हुक्म काऊसके॥
वहबोला कि ख़ेशानअफ़रासियाब। जोवाँजावैंतोशाहआलीजनाब॥
करै क़त्ल हरयक को है यहयक़ीं। कि दिलमेंभरा उसकेहै बुग्जुकीं॥
मेरे अह्दो पैमाँका फिरि एतबार। न कोई करैगा यहाँ ज़ीनहार॥
सिवा उसके सोदायह है कीनहजू। मेरे दुश्मने जाँहै वहज़िश्तखू॥
ख़ुदाजाने क्या ज़ालिमे नाबकार। मेरे सिरपेलावेबलाअबकीबार॥
नज़रआवे जब यह गज़न्दोज़रर। तो फिरिजाऊँक्योंकरहज़ूरेपिदर॥
यहदिलमेंहै याँछोड़करसबसिपाह। सिपहिदारतूराँकी अबलूंपनाह॥
यहसुनकर बहुत होके अन्दोहगीं। यह गोदर्ज़ो बहराम बोलेवहीं॥
नहीं मसलहत यह क़रीने सवाब। किबदख़्वाहतेराहैअफ़रासियाब॥
समुझ ऐ मलिकज़ादये नामजू। कि हरगिज़ नहीं एतमादे उदू॥
दिया शाहज़ादेने फिरियह जवाब। करै गर मुझेक़त्लअफ़रासियाब॥
तो बेहतरहै इससे कि लैलोनहार। रहूँ मैं हज़ूरे पिदर ख्वारो ज़ार॥
यहकहिकरवहींएक नामह लिखा। सुये शाह तूराँ रवानह किया॥
लिखा योंकि ऐ ख़ुशरवे नामवर। मेरा बाप राज़ी नहीं सुल्हपर॥
एवज़ मेरे भेजा उधर तूस को। किहोतुमसे अबआनकररज़मजू॥
मेरा अह्दो पैमान है उस्तुवार। अगरसिरभीजायेतोहाँज़ीनहार॥
न फेरों मैं सिर अह्दे पैमाँसे गाह। रखो राह्व रस्मे मुरव्वतनिगाह॥
ग़रज़ कुछ नहीं शाहकाऊस से। नहीं है मुझे काम कुछ तूससे॥
यहहै क़स्द अब ज़ेर चर्खे बरीं। कहीं दूरजाकर हूँ मसकनगुज़ीं॥
न पहुँचे जहाँ हाथ काऊसका। रहूँ अम्नसे वाँ मैं सुबहोमसा॥
बतादीजिये कोई ऐसा मकाँ। किजाकर करूँ मैं इक़ामतवहां॥
तुम्हारे अज़ीज़ाँ वख़्वेशोंको अब। किया मैंने रुख़सत बऐशोतरब॥
गयापढ़िके हैरतमेंअफ़रासियाब। लिखाउसनेनामेकोफिरयहजवाब॥

किमुझको समुझ अह्‌दो पैमाँ में चुस्त। तेरे साथ है सुल्ह मेरी दुरुस्त॥
वले वोही कीनह है काऊससे। वहीं जंगु परख़ाश है तूससे॥
कहाँ तूसको ताब ऐ नेक मर्द। कि हो आनके मुझसे बहमनवर्द॥
जो मंजूर रखकर तु पासो वफ़ा। हुआ मेरी खातिर पिदरसे जुदा॥
तो मैंने किया तुझको अपना पिसर। मुहब्बत करूँ मैं बतौरे पिदर॥
करों बल्कि फ़रमाँबरी रोज़ो शब। तुआ शौकसे याँ बफ़रते तरब॥
तु जो चाहे तुझको वह अक़लीम दूँ। ज़रो गंजो अवरंगो देहीम दूँ॥
तुझे बाद काऊस बेदादगर। करूँ मुल्क ईरान का ताजवर॥
यह नामह पढ़ा शाहज़ादेने जब। हुआ बन्दसे ग़मके आज़ाद तब॥
वहीं अज्मतूराँ मुसम्मिम किया। औ रयक नामह काऊसको यह लिखा॥
करूँ अर्ज क्या है यह तुझपर अयाँ। कि पहिले तो ऐ शाह किशवरसिताँ॥
किया मुत्तिहिम मुझको सोदायह ने। किया पुरग़ज़ब तुझको सोदायह ने॥
यह चाहा कि मुझको करे तूहलाक़। खुदाने न हरगिज़ किया खौफ़ु बाक़॥
सितारह सिनासोंने जो कुछ कहा। वह ज़िनहार तूने न बावर किया॥
गया आखिर आतशमें यह ख़ाकसार। वलेकिन बअलताफ़ परवर्दिगार॥
सलामत रहा कुछ न पहुँचा ज़रर। किया बलखको फ़त्ह याँ आनकर॥
सिपहदार तूराँको आजिज़ किया। ज़रो अफ़सरो मुल्क उससे लिया॥
बख़ूबी यहाँ आश्ती है बहम। वले तू न राज़ी हुआ है सितम॥
एवज़ मेह्‌रके तू हुआ ख़श्मगीं। तवक़ा मुझे तुझसे अब कुछ नहीं॥
हुआ सख़्त नाचारु मजबूर आह। सुये ख़ानये ख़स्म लेता हुँ राह॥
जो है सिरनविश्त अपनी यह हो गया। मिटे कब लिखा किलकृत क़दीर का।
वह नामह सुये खुशरवे नामजू। रवाँ कर चुका जब तो बहरामको॥
तलब करके बोला वह ख़ुरशेद जाह। कि यह किशवरे मुल्क बख़्शे सिपाह॥
तेरे अब हवाले है तूस आवे जब। तो कर दीजियो उसके तफ़वीज़ सब॥
यह कहकर मलिकज़ादये नामदार। रवानह हुआ लेके नु हसद सवार॥
वह दरयाय जैहूँसे गुज़रा शिताब। गया अलग़रज़ सूय अफ़रासियाब॥
यह नज़दीकतर शह्‌रके जब गया। ख़ुशीसे वह आया वहीं पेशवा॥
उधर शाह औ शाहज़ादह इधर। पियादह हुये दूरसे देखकर॥
किया यकसर आरास्तह शह्‌रको। बआईनु दिलख़्वाहो तज़ेंनिको॥

दरेशह्र से तादरे शह्रयार। हुआ सिरपेशहज़ादे केज़रनिसार ॥
सियाउससेबोलायहअफ़रासियाब तुझेदेखिकर मैं हुआ कामयाब ॥
किया तूने तूरान को गुलसितां। हुई तेरे आने से रौनक़ यहां ॥
सिपहदारने फिर बआईन नेक। कियाजश्नशाहानहतरतीबएक ॥
दफ़ोबरबतो शाहदो जाम मै। मुहइयाथी इशरतकी हरएकशै ॥
तवाज़ा मुदारा बताज़ीम की। बरस्मे पसन्दीदह तकरीमकी ॥
मलिकज़ादहकाफ़िरहुआमदहख्वां। किमुझसेमुफ़स्सलरहै तू ऐजवां ॥
तु है नूरपूरे शहे कैकुबाद। जवांमर्ददाना व फ़र्रुख निहाद ॥
निकूरूय खुश खुल्क पाकीज़ाखू। हक़ायकाशिनोआकिलोरास्तगो ॥
मयस्सर नफ़ाखुरकासामांहुआ। कितुझसा मलिकज़ादहमेहिमांहुआ ॥
सुनीजब यह गुफ़्तार लुत्फ़ोकरम। हुआशादशहज़ादये जमहशम ॥
झुकाकरअदबसे सरे इन्किसार। हुआ वह परस्तिन्दये शह्रयार ॥
गरज़रोज़ोशब पेश गेती पनाह। फ़ज़ूंथासियाउशकाएज़ाज़ुजाह ॥
कोई नामदार इक वहां वेसाथा। सियाउशसे एकरोज़उससेकहा ॥
कि तूहैदिलोजानअफ़रा सियाब। हुआजबसेमेहमानअफ़रासियाब ॥
बहुत तुझपैहै मेह्रबानी इशाह। बफ़ूरे मुहब्बत से शामोपगाह ॥
यही अबहै मक़रून राये रज़ीं। किइसशह्रमेंहोकेमसकनगुज़ीं ॥
तुहोकतखुदाऐमलिकज़ादह अब। बसरकरबऐशोतरब रोज़ोशब ॥
बफ़ज़ले खुदाबाद काऊसशाह। तुहैवारिसे तख्त ताजो कुलाह ॥
कि हस्तीसे जब जाय सूयेअदम। तुहोशाह ईरां बजाहो हशम ॥
यहां से है नज़दीक ईरां ज़मीं। न जिनहारजारोज़ोशबअबकहीं ॥
जो वेशाने शहजादे से यों कहा। तोउसनेखुशीसे पिज़ीरा किया ॥
हरीरहथी दुख्तरे गुलउज़ार। किगुलशह्रथा नामरश्केबहार ॥
उसे वेसाने बादिले पुरसफ़ा। कियासाथशहज़ादे के कतखुदा ॥
जोदेखारुखे दिल बरे सीमवर। हुआखुशमलिकज़ादये नामवर ॥
लगारहनेसाथउसकेदिनरातशाद। नकरताथाकाऊसको गाहेयाद ॥
किसीने सियाउशसे फिर यहकहा। किसाथऔरकेक्योंहुआकतखुदा ॥
हुरंगेशहै दुख्त अफ़रा सियाब। किचमकानाजिसकेहज़ूरआफ़ताब ॥
तुहोतागरउसदुख्तकाख्वास्तगार। तो देता खुशी से तुझे शह्रयार ॥

सियाउश यह बोला कि अब क्या गया। दिगरबार साथ उसके हों कतखुदा ॥
यह है रस्म शाहान आलीवकार। कि जन चाहिये शौक़ से तीनचार ॥
तलब करिके फिर मोबिदे खासशाह। जगा कहने उससे वह खुरशेदजाह ॥
कि मशरूफ़ है खुशरवे नामवर। मेरी परवरिशमें मिसाले पिदर ॥
अजब क्या जो देअपनी दुख्तर मुझे। कि है सबसे रुतबा तो बरतर मुझे ॥
कहा जाके मोबिदने सुलतां के पास। पिज़ीरा कि थाशहिने यह इल्तिमास॥
हज़ूरे सियाउश फिर आया वहीं। वह मुज़दा खुशी से सुनाया वहीं ॥
हुआ शाद शहज़ादये नामवर। कहा जाके गुलशह्र से यों कि गर ॥
तेरी हो इजाज़त तो ऐ दिलरुबा। फ़रंगेश के साथ हों कतखुदा ॥
दिया सुनिके गुलशह्र ने यह जवाब। कि राज़ी हूं मैं कीजिये अब शिताब ॥
यह बेहतर है हमको भी ऐ नामजू। कि तू शाह तूरां का दामाद हो ॥
बसाने कनीज़ां मैं लैलोनहार। फ़रंगेश की हूंगी खिदमत गुज़ार ॥
यह कहिकर खुशीसे वह गुलरू शिताब। सुये ख़ानये शाह अफ़रा सियाब ॥
गई लेके असबाब शादी तमाम। फ़रंगेश की मां हुई शादकाम ॥
हुई जाके गुलशह्र खिदमतकुनां। हुआ उससे हरएक शादां वहां ॥
फिर अपनी तरफ़ से भी असबाब सब। बसद शादमानी बऐसो तरब ॥
फ़रंगेश की मां ने सौंपा उसे। हवाखाह दुख्तर का समझा उसे ॥
रहा सात दिन जश्न शाहानवां। बसद हशमतो जाह तौकीरो शां ॥
किया कत खुदा रस्मो आईन से। फ़रंगेश को साथ शहजादे के ॥
दुरो लालो अस्पानो फ़ीलानो जर। जहेज़ उसको वां से मिला इस क़दर ॥
कि जिसका नहीं होश कैयां बयां। सिवा उसके होकर बहुत शादमां ॥
दिया शहिने उसको दियारे खुतन। किया लुत्फ़ से शह्रयारे खुतन ॥
सुनी जबकि काऊसने यह खबर। कि वह बादशाहजादये नामवर ॥
गया बल्खसे पेश अफ़रा सियाब। हुआ शाहके दिलको इक इज्तिराब ॥
हुआ यह पिसर की जुदाई का दर्द। कि हरदम लगा खींचने आहसर्द ॥
खफ़ा होके शहिसे सुये सीस्तां। रवानह हुआ रुस्तमे पहिलवां ॥
सिपहिदारतूरां से परखास का। इरादा जो काऊसके दिल में था ॥
रखा शहिने मौकूफ़ और तूसको। लिखा यों कि आत ऐ नामजू ॥

जाना शहिज़ादह सियाउशका तरफ खुतन के और होना बाइसमा मुवाफ़िक़त आब हवा का और रवाना होना तर्फ दरियाय गङ्गके और तइयार करना क़िला संगी यदीगर मकानात बलन्द और दिल पसन्द और हसद लेजाना गरशीज्वा दामाद अफरासियाव का और बहिकाना अफ़रासियाव को और माराजाना सियाउशका अफ़रासियाब के हाथसे॥

सियाउश मलिकज़ादये नामज़ू। मुरख्खस सिपहिदार तूरांसेहो॥
फरंगेश को लेके वाफर वशां। गया सूय शहरे खुतन शादमां॥
हुवाजब कि रौनक फ़िज़ाये खुतन। न हरगिज़खुशआई हवायेखुतन॥
तअइयुनकिये मर्दुमां जाबजा। कि होवे जहां खूब आबो हवा॥
खबरदीकि मसकन गुज़ीं जाकेहूं। बआरामो ऐशो तरबवां रहूं॥
लबेगङ्ग इक जाय दिलचस्पथी। मलिकजादेको आकेदीआगही॥
किहै इकमकां मिस्ल बागे जिनां। मलिकजादेने की सकूनतवहां॥
बनाया वहां एक हिसने हसीं। हज़ूर उसके था पस्तचर्खे बरीं॥
बनाये दरूने हिसारे बलन्द। मकांहायदिलचस्पोखातिरपसन्द॥
हरइकजाथेअनवायनक़शोनिगार। बसदरंगबीं जिलवहगरथीबहार॥
कयूमुर्स जमशेद फ़रुख निहाद। फ़रेदूं मिनोचेह्र और कैकुबाद॥
सिपाहिदार काऊस आलीजनाब। पुशंगोसिपहिदार अफ़रासियाब॥
नरेमां बहम रुस्तमोसामो जाल। यह जेतनेथे गुर्दानमाजीवहाल॥
लिखी सबकी सूरत बखूबी वहां। बना हरमकां गैरते गुलसितां॥
सुनी शाह तूरांने जब यह खबर। तोभेजे वहां और अहले हुनर॥
सिवा उसके भेजाबहुतमालोगञ्ज। हज़ूरे मलिकज़ादह बेदर्दो रञ्ज॥
परीचेहरह गुलशह्नरइके चमन। कि थीहामिलावक्तिअज्मेखुतन॥
सियाउश मलिकजादह इसवास्ते। गया छोड़था बाप के घर उसे॥
हुवा उन दिनों उससे पैदा पिसर। किथा हुस्नमें रश्कशमसोकमर॥
सिपहिदार तूरांहुवा शादकाम। रखाफिरखुशीसेफरोदउसकानाम॥
वहीं तिलफ़के हाथको ज़ाफरां। लगा औरपंजेका उसका निशां॥
हज़ूरे सियाउश रवाना किया। तहायफ बहुतभेजे उसकेसिवा॥
गयालेके गरशी वज़े नामदार। बहुक्मे सिपहिदार तूरांदियार॥
सियाउश से रखताथा वहबुग्ज़ुकीं। यह चाहे था कमबख़्त बेदादुदीं॥

किशाहिज़ादह रहवेन इस शानसे। निकलजावै अक़लीमतूरानसे॥
वलेकीनह सीने में पोशीदा था। बज़ाहिरथा मद्दाह शहज़ादेका॥
गया तहनियतनामहवह लेकेजब। हुवा शाहज़ादह करीने तरब॥
बहुत साथ उसके मुदारा किया। न आया वहदरतक वलेपेशवा॥
बुज़ुरुगी वखुरदी का आदाबवाँ। न लाया बजा वह सुरइयानिशां॥
तोफिर दिलमें उसकेहुईऔरकद। ज़ियादाहुवा बुग़ज़ुकीनोहसद॥
वहरुख़सतहोनामेकालेकरजवाब। गयायांसे जबपेशअफ़रासियाब॥
तोज़ाहिरकियायोंकि ऐनामदार। सियाउशसेग़ाफ़िलतहोज़ीनहार॥
नहीं वह सियाउश जोथा पेशतर। बयां क्याकरूं उसकामैं करोफ़र॥
दिमाग़उसकानख़वतसेयकसरभरा। नकी मेरी ताज़ीमउसने ज़रा॥
फ़राहिमबहुतकीअबउसनेसिपाह। वहरखेहै दिलमेंख़या लेतबाह॥
इताअ़तसेतेरे नहीं उसको काम। यही सोचताहै वहहरसुब्ह शाम॥
करै मुल्क तूरां में बरपा फ़साद। ख़बरदार ऐशाहवाला निज़ाद॥
सखुनहायबातिलकोअफ़रासियाब। समुझऔर खाबसवहीपेचोताब॥
वहीं अपनेदिलमेंयहलायाखयाल। किशहज़ादेकोयांसेदीजेनिकाल॥
लगा कहने यों शाहतूरां ज़मीं। करूं उसकोज़ायातोलाज़िमनहीं॥
पनह जो कोई लावे अपनेहज़ूर। दग़ासाथ उसके है दानिशसेदूर॥
मुनासिब है यह और बेहतरयहहै। कि भेजूँ उसे पेश काऊसके॥
सुनी जबयहगुफ़्तारअफ़रासियाब। तोकमबख़्तने फिरदियायह जवाब॥
कि देखा सियाउशने तूरांदियार। सबअहवालयांकाहुआआशकार॥
यक़ीं है कि रुस्तमको लावे यहां। करै मुल्क तसखीर सब बेगुमां॥
यहहैमसलहत ऐशहे अरजुमन्द। किराखियेसियाउशकोयांकरकेबन्द॥
बहाने से उसको तलब कीजिये। नताख़ीरको राह अब दीजिये॥
यहसुनकरलगाकहनेअफ़रासियाब। किपेशे सियाउसतुफिरजा शिताब॥
दिलासा उसे देके अब ला यहां। गरज़लेके नामहहुवा वह रवां॥
सियाउशकोनामह दियाजाकेजब। कहापढ़के उसने यहबासदतरब॥
कि पेशे शहनशाहवाला जनाब। सरोचश्मसे जाउँगा मैं शिताब॥
यहसुनकरवहगरशीवज़ेबदनिहाद। यहसोचाकि गरयह गिरामी निज़ाद॥
रवानहहो पहुँचे शिताबी वहां। तो बातिल मेरीबात होवे गुमां॥

फरेब उसने इसतरह वोहीं किया। यह शहज़ादये नामवरसेकहा॥
कि जाना मुनासिब नहीं अबवहां। वहबोलाकिक्यावास्ताकरबयां॥
वह खामुश रहाकुछनपासखदिया। क़सम देकेशहज़ादेने फिरकहा॥
ज़बांतक सख़ुन को ज़रा लाइये। हक़ीक़त है क्यामुझसेफ़रमाइये॥
सियाउशने उसनेदियायहजवाब। किहैबदगुमांशाहअफ़रासियाब॥
तुहै ये मलिकज़ादह ये बातमीज़। मेरी जानसेऔरदिलसेअज़ीज़॥
नहीं चाहता जेर चरखे बलन्द। किपहुँचेतेरीजानकोकुछगज़न्द॥
सियाउशनेसुनकरयहपासखदिया। किसुलतानेदामादमुझकोकिया॥
नहीं है गुमां यह मुझे ज़ीनहार। किमुझपरकरैकुछसितमशहरयार॥
यह सुनकर वह बदकारकहनेलगा। किअगरेरसउसकाबिरादरजोथा॥
कियाकिसतरहशहनेउसकोहलाक। खुदाकानहरगिज़ कियाखोफ़ुबाक॥
फ़राहिम किया तूने लशकर जोयां। शहनशाह तूरां हुवा बदगुमां॥
इरादह यह उसनेमुसम्मिमकिया। कि खींचै तुझे ज़ेरचर्खे ज़फ़ा॥
किया मैंने यह राज़ तुझसे अयां। वलेदिलमेंअपने तुरखयों निहां॥
वह बोला कि हूं बरसरे रास्ती। ग़लतशाहसे है गुमाने बदी॥
लगा कहने गरशीवज़े बदनिहाद। कि ऐनामदारे गिरामी निज़ाद॥
नकर जेह्ल अबतूहै गर होशयार। दहन में बलाके न जा ज़ीनहार॥
सियाउशने सौ सौ तरहसे कहा। कि बसवासहरगिज़ नहींहैरवा॥
यही मसलहत है कि जाऊँ वहां। बजालाऊं फ़रमानशाहे जहां॥
वले उसने हरबात को रद किया। किथादुश्मनेजां वह शहज़ादेका॥
ग़रज़ रफ्तारफ्तायहपाया क़रार। किहांलिखियेउज्रआनेकाएकबार॥
फ़रेबे उदूं वां हुआ कारगर। लिखानाम शहज़ाद ने ज़ूदतर॥
कि ऐ नामवर बादशाहे जहां। यही आरज़ू है कि हाज़िरहों वां॥
वलेकिन फ़रंगेश रंजूर है। तो नाचार यहबन्दह मजबूर है॥
ज़राभी शफ़ा तो बाचश्मु सर। क़दमबोसहासिलकरूं आनकर॥
वह गरशीवज़े मुदबरे कीनहजू। रवानाहुवा वांसे ले नामह को॥
हजूरे शहनशाह तूरां दियार। जो पहुँचातोबोलाकि ऐशहरयार॥
सियाउशमलिकज़ादहमग़रूरहै। दिमाग़ उसकाअबअर्से से दूरहै॥
ज़लीलउसनेमुझकोकियाहायसख्त। कियानीबिठायामुझेज़ेरतख्त॥

नहरगिज़ पढ़ा नामे को एकबार। न मेरासखुनकुछसुना जीनहार॥
कहा योंकि हरगिज़ न जाऊँवहां। जो चाहै करै बादशह बेगुमां॥
सुनी शाह तूरांने यह बात जब। हुईमुश्तअलआतशे कह्र तब॥
गया उस तरफ़शाहलेकर सिपाह। किताशाहज़ादेसेहोकीनहख़्वाब॥
सियाउशनेजिसदमसुनीयहख़बर। तो गुफ़्तारगरशी वज़ेदीलागर॥
हुई रास्त नज़दीक उसके तमाम। लगाकहनेशहज़ादयेज़ुलकिराम॥
कि जाताभैं गरपेशअफ़रासियाब। तोबेशकमुझेक़त्लकरताशिताब॥
फ़रंगेश यह सुनिके गिरयां हुई। कमाल उसकीखातिरपरेशां हुई॥
सियाउशसे बोली किऐनामदार। गुरेज़ांहो अबसूय ईरां दियार॥
कहाउसने चलितू भी ऐदिलरुबा। फ़रंगेशने तबयह पासख़ दिया॥
कि अबपंजमाहाहमलमुझकोहै। करूंगी मैं क्यों कर भलाराह तै॥
मुझे छोड़कर यां रवाना हो तू। सलामत तुझेजा गरज़जानको॥
सवारान जंग आजमाँ यकहज़ार। लियेवांसेसाथ और वहनामदार॥
रवाना हुवा औरकहा यहसखुन। कि पैदापिसरगरहो ऐसीमतन॥
तोकैखुशरवउसतिफ़्लकारखियोनाम। उसेदेखकररहियोतूशाद काम॥
यहसुनिकरख़बरशाहअफ़रासियाब। मुकाबिलसियाउशकेपहुँचाशिताब॥
हुवा बसवहीं गर्म बाज़ार जंग। हुवाकार खंजर बतेगो खदंग॥
हुये सर बसर क़त्ल ईरानियां। रहाएक तनभी न ज़िन्दावहां॥
सियाउशकोबेअस्पआख़िरकिया। सिपहिदार तूरां ने फिरयों कहा॥
शुजाओ दिलेरो कवी है यहमर्द। दिलेरी व मरदानगी में है फर्द॥
सिया उशके नज़दीकजोजायगा। तो पसजानकोअपनी देआयगा॥
यहीमसलहतहैकि यकसरसिपाह। करै तीरका उसको आमाजगाह॥
सिपहि ने कियारह्म औरयोंकहा। सियाउश है ऐनामवर बेख़ता॥
भलाक़त्लयां किसलिये कीजिये। मगरज़िन्दहउसकोपकड़लीजिये॥
हजूमआख़िरशलाके मर्दे दिलेर। सियाउशकोबसलेगयाकरअशीर॥
तो फिरक़त्लकाहुक्मशाहिनेदिया। तोयों पहिलवांपीलसमने कहा॥
कि शाहिजादेकेक़त्ल में जीनहार। नहीं चाहिये जल्दी ऐ शह्रयार॥
रवां होकेफिर वांसेअफरासियाब। मकापरसियाउशकेआयाशिताब॥
वहां देखि हैरां वह सारे मकां। किथे यककलम गैरते गुलसितां॥

फ़रंगेश आई हज़ूरे पिदर। परागन्दह गेसू व ख़स्तह जिगर॥
ख़ूराशां व गिरियां तनेचाकचाक। लगी कहिनेयों बादिलेदर्दनाक॥
कि ईरानसे आके ऐ बादशाह। सियाउश तेरे पासलायापनाह॥
किया कस्दक्यों उसकेअबक़त्लका। सितम बेख़तापर रखाक्योंरवा॥
नकारिखस्तहओरूवारसुझकोतोमां। बराये खुदाबख़्श उसकीतुजां॥
कि दुनियांका हरगिजनहींएतबार। नदमकाभरोसाहै कुछजीनहार॥
समुझबातकोऔरमत करियहकाम। किनफ़रींकरेंख़ल्कतुझपरमुदाम॥
अभी रुस्तमो ज़ालभी जिन्दहहै। सरे तख़्त कायमहै काऊसके॥
हुई गरचि ज़ारीकुना रश्क माह। बले बरसरे रह्म आया न शाह॥
नखातिरमें लायाजरा उसकीबात। उठाया न ख़ूने सियाउश सेहाथ॥
फ़रंगेश आख़िर हुई नाउमेद। हुवाबस शबे तीरह रोज़े सपेद॥
हज़ूरे सियाउश गई माहरू। कि दीदारआख़िरकीथी आरज़ू॥
यह कहनेलगी होके ज़ारी कुना। कि आयावतनछोड़कर तू यहां॥
रखा शहने तुझको बसाने पिसर। उसे तूने समझा बजायेपिदर॥
खुदा जाने क्या शहपै आईबाला। जोअबअह्दोपैमांसेयोंफिरगया॥
तेरे ख़ूनपर हाथ बांधी कमर। खुदाकानहरगिज़कियाकुछख़तर॥
मुझे बापसे यह नहींथी उमेद। किग़मसेमैं लरजांहुँमानिन्दबेद॥
खुदा तेरी मुशकिलको आसांकरे। दिलेबदासिगालां हिरासां करे॥
ग़रज़ दूसरे रोज़ यक पहिलवां। बहुक्मे सिपहदार आया वहां॥
सियाउशको मैदांमें वहलेगया। सियाउशपैदिलपीलसमकाजला॥
गयासाथ उसके वह गिर्याकुनां। सियाउशहुवाफिरसुनाजातख़्वां॥
कि पैदाकर ऐदावरे दादगर। मेरे तुख़्मसे एकफ़र्रुख़ पिसर॥
दिलेरोज़ वांमर्द जोयाय नाम। किलेदुश्मनोंसे मेराइन्तिक़ाम॥
फिरयकतश्तक़ातिलनेलाकररखा। कियातनसेशहज़ादेकासिरजुदा॥
कियासिरकोआबेख़ताफिरशिताब। बहुक्मेसिपहदारअफ़्रासियाब॥
रवांख़ून उसका ज़मीपर किया। हुई ख़ूँसे रोईदा इक वांगिया॥
किपरस्यावशांउस गियाकाहैनाम। उठाताहैसूदउससेआलमतमाम॥
फ़रंगेश गिरयह व नालाकुनां। सियाउशके मशहदपै आईदवां॥
सिपहदार तूरांको वह दर्दमन्द। लगी करनेनफ़रीं बबांगेबलन्द॥

वहगरशीज़उसवक्त हाज़िरथावां। सिपहदारउससेयहबोलाकिहां॥
शिताबी फ़रंगेश को बांधकर। तुफ़रज़रओशल्लाक़अबइसक़दर॥
कि गिरजाय उसकाहमलबेगुमां। नतुख़मे सियाउशकारहवेनिशां॥
जो हाज़िरथे उसबज़्ममें नामवर। हुये दिलमें पफ़रींकुनां सरबसर॥
नताक़त रखे था कोई नामज़ू। किमानअहोइसअज़्मसेशाहको॥
गया सुनके पीरान वेशाशिताब। किथादायये शाहअफ़रासियाब॥
यह बोला कि ऐख़सरवे अंजुमन। रवारख न ईजाय बेचारहज़न॥
कि मर्दीसे यह बात बसदूर है। कहींभी न हरगिज़ यहदस्तूरहे॥
जो कोई करे दुख़्तपर यहसितम। करे ख़ल्क़ नफ़रीं उसे दमबदम॥
फ़रंगेश ख़्वाहान अफ़सर नहीं। तलबगार औरंग पुरज़र नहीं॥
शहनशहकाहै पासख़ातिरअगर। तो भेजे फ़रंगेशको मेरे घर॥
कहा शाहने योंकि लेजा इसे। तेरे वास्ते मैंने बख़्शा इसे॥
वले इससेपैदाहो जिसदमपिसर। तो लाना मेरे पास ए नामवर॥
जो शहनेकहा सोपिज़ीरा किया। फ़रंगेशको अपने घरलेगया॥
हुवाशाहपरज़ाहिरआख़िरयहराज़। किबदवक़्तगरशीवज़ेकीनासाज़॥
हुवा फ़ितनह अंगेज अज़रूयकी। सियाउशकीतक़सीरकुछथीनहीं॥
पशेमां हुवा ख़ुसरवे नामदार। गिराशाहकीनज़रोंसेवहनाबकार॥

पैदायश कैख़ुसरवकी फ़रंगेशके पेटसे और देखना ख़्वाब परेशां अफ़रासियाबका॥

फ़रंगेश बेचारी ख़स्तह जिगर। रहेथी बआराम पीरां के घर॥
जो नौमाह गुज़रे तोफिर एकपूर। तवल्लुद हुवा हुस्नमें रश्कहूर॥
रखानाम कैख़ुसरवउस तिफ़्लका। फिरअन्देशपीरानेदिलमें किया॥
कि लेजाउँ गर पेश शाहेजहां। तोज़ायाकरे तिफ़्लको बेगुमां॥
न लाया ग़रज़ पेश अफ़रासिया। बियाबांमेंकोदकको भेजाशिताब॥
उधर ख़्वाब में शाहतूरांकोशब। नज़र आई यहवारिदाते अजब॥
लिये शमअ इकशख़्स आयावहां। सियाउशहै दुम्बाल उसकेदवां॥
लिये हाथ में तेग़ इलमासकार। यहकहिताहैवहसरवरे नामदार॥
कि बेदारहो ख़्वाबसे ज़ूदतर। शकावतपे अइयामके करनज़र॥
शबे ज़ुल्म है और रोज़े तरब। कि पैदाहुआ शाहकैख़ुसरोअब॥
हुवाख़ौफ़पैदा जोदेखा यहख़्वाब। उठाकाँपता शाहअफ़रासियाब॥

तलब शहिने पीराँको योहीं किया । जोहाज़िर हुआ वह तो उससे कहा ॥
कि यह आज मुझको हुवैदा हुआ । फ़रंगेश से पूर पैदा हुआ ॥
किया उसने इकरार ता यों कहा । कि उस तिफ़्ल को अब मेरे पास ला ॥
लगा कहने वह ऐ शहे नामजू । बियाबाँ में फेंक वा दिया तिफ़्ल को ॥
यह सुनि कर लगा कहने अफ़रासियाब । कियाँ क्यों न लाया दिया यह जवाब ॥
हुआ ख़ौफ़ अन्देश उसदम मुझे । कि जाय हक करै तू मुबादा उसे ॥
हुआ एक तो ज़ुल्म तुझसे यह आह । सियाउस को कुश्तह किया बेगुनाह ॥
और अब दूसरा नाहक उस तिफ़्ल को । करे क़त्ल गर ऐ शहे नामजू ॥
तो ऐसा न हो फिर कि आवे बला । तुहों वै गिरफ़्तार कहरे खुदा ॥
ग़रज़ इस तरह से मैं लाया नहीं । उसे लाके तुझको देखाया नहीं ॥
तेरी बेहतरी चाहों शामो पगाह । कि हूँ मैं तेरा बन्दये नेकख़्वाह ॥
सियाउश के जब से किया था हलाक । रहै था दिले ताजवर ख़ौफ़नाक ॥
वह देखेथा ख़्वावे परेशाँ तमाम । परागन्दह ख़ातिर था हर सुब्ह शाम ॥
सुनी बात पीरानवेसा की जब । रहा वह सिपहिदार ख़ामोश तब ॥
नलाया ज़बाँ पर सख़ुन को ज़रा । न पूँछा फिर उस तिफ़्ल का माजरा ॥
वह परवर्दह होकर बियाबाँ में जब । हुआ दस बरस का ब अलताफ़ रब ॥
तो पीरान वेसाने भेजे वहाँ । हुनरमन्द दानाव कार आगहाँ ॥
करैं तरबियत ता कि शामो सहर । सिखाये उसे अलग़रज़ सब हुनर ॥
वह पीराँ था शहि का जो मुख़्तारकार । लगा एक दिन कहिने ऐ शहरयार ॥
सियाउश के फ़रज़न्द को मर्दुमां । बियाबाँ में डाल आये थे ता कि वाँ ॥
न ज़िन्दह रहै को दके शीर ख़्वार । न गरदन पै तेरे हो ख़ूँ ज़ीनहार ॥
वलेकिन यह पहुँची ख़बर अब मुझे । कि उस दश्त से एक चौपाँ उसे ॥
ख़ुशी से उठा लेगया अपने घर । किया उसको परवरदह मिस्ले पिसर ॥
मगर लोग कहते हैं दीवाना है । शऊरो ख़िरद से वह बेगानह है ॥
यह पीराँ से बोला फिर अफ़रासियाब । कि देखों मैं उसको बुला ओ शिताब ॥
वहीं पेश कैख़ुसरवे ज़ुलकिराम । यह पीराँ नवेसाने भेजा पयाम ॥
कि दीवानह बनकर तु याँ आइयो । ज़बां पर परेशाँ सख़ुन लाइयो ॥
ग़रज़ दश्त से लेगये मर्दुमाँ । उसे बाख़िबासे शहानी वहाँ ॥
किया ताजवर को सलाम उसने जब । हुआ कुछ सिपहिदार शरमिन्दह तब ॥

लगा पूँछने उससे कुछ शह्रयार। वहपासखलगादेनेदीवानहवार॥
कहा शाहिनेकुछतिफ़्लने कुछकहा। सवाल औरथावाँ जवाबऔरथा॥
सुनी गुफ़्तगू तिफ़्लकी उसनेजब। सिपाहिदारहँसकरलगाकहनेतब॥
कि यह तिफ़्ल दीवानाहै बेगुमाँ। यह बोलाकियह पीरानवेसाकिहाँ॥
जो कोई बियाबाँमें परवरदहहो। न कौदनहो क्यों ऐशहे नामजू॥
कहाशाहिनेयहतिफ़्लदीवानहवार। नहीं है किसी का मकाज़निहार॥
नहीं कुछ बदो नेक का उससे डर। नहीं कीनहजोईकाहरगिज़खतर॥
जोचाहोतोलेजाइकेइसातिफ़्लको। फ़रंगेशके अब हवाले करो॥
सियाउशका जो साख़्तहहै मकाँ। अयाँ है मज़ारे सियाउश वहाँ॥
यहकहिदोकिमसकनगुज़ींजाकेहो। रखेंएशन आप अपने फ़रज़न्दको॥
सुनीजबयहगुफ़तारअफ़रासियाब। तोपीरानवेसानने उसकोशिताब॥
हवाले किया बस फ़रंगेशके। कियाघरसे फिरअपनेरुख़सतउसे॥
फ़रंगेश जिसदम कि पहुँचा वहाँ। तो वीरान पाया वहशहरो मकाँ॥
मलिकज़ादह के मशहदे पाकपर। जो देखातोरोईदहहै यकशजर॥
फ़रंगेशो कैखुसरवे महजबीं। हुये उसकेसायेमें मसकनगुज़ीं॥

ख़बरपाना शाह आली जनाब कैकाऊसका मारेजाने शाहिजादे वाला तबार सियाउश के और बुलाना रुस्तम पहिलवान को ज़ाबुलिस्तांसे और जाना तुहमतनका हमराह भारी फ़ौज वास्ते एवज़ सियाउश बतर्फ़ तूरान और जङ्ग साथ अफ़रासियाबके औरफ़तहपाना और रहनातूरानमें सातवरसतक॥

सुनी शाह काऊसने यह ख़बर। कि तुरकोंनेकाटासियाउशकासर॥
हुवासुनिकै दिलगीरु अन्दोहगीं। किसीको रवानाहकिया फिरवहीं॥
कि रुस्तमको जाबुलसे लेआयेयाँ। तहसुनतेही वहरुस्तमेपाहिलवां॥
रवानाहो जाबुलसे आयाशिताव। हज़ूरे जहांदार कैवां जनाब॥
सियाउशकाउसकोहुवायहअलम। किकासिरहैजिसकेबयांसे क़लम॥
यहबोला कि था ऐशहे नामदार। उसे खौफ़ सौदायहये नाबकार॥
गयाइससबबसेवह यांसे निकल। गयाबलख़से यानीसूये अजल॥
कहा शाहिने सोदायहकमबख़्त है। मेरा दिलबतङ्गउससेअबसख़्त है॥
वहबोला कि ऐ शाह आफ़ाकगीर। तुउसकाभलाक्योंहैफरमापिज़ीर॥
जोकोई किहो सरवरे अंजुमन। यहलाज़िमनहींहोजोमहकूमज़न॥

यह बदकेश है सख्त बेदादगर । करूँ तनसे उसके जुदा जाके सर ॥
रहा सुनिके खामोश शाहेजहां । गया फिरि शबिस्ताँमें वह पहिलवां ॥
किया क़त्ल वाँ उसने सौदायहको । न बोला ज़रा वह शहेनामज़ ॥
तुहमतन लगा कहिने यह बादअज़ाँ । कि ऐ शाहशाहनशहाने जहाँ ॥
करूँ क़स्द अब सूय अफ़रासियाब । क़यामत करूँ जाके बरपा शिताब ॥
यह कहिकर वहीं बासिपाहे गराँ । रवाँ सूय तूराँ हुआ पहिलवाँ ॥
दिलेरानो गुरदानो ईराँ दियार । गये हमरहे रुस्तमे नामदार ॥
सग़ीरो कबीर और पीरो जवाँ । सभी तिशनहये खून ईरानियाँ ॥
वह पहुँचे जौं सरहद में तूरान के । मुक़ाबिल हुआ एक गुर्द आनके ॥
कि उस गुर्दका नाम आबरदथा । वह यानीकि हाकिमथा संजाबका ॥
चले बाक़ि पैकार के वह जवां । हुवा क़ैदहस्ती से आज़ाद वां ॥
यह जबशाहतूरांको पहुँची खबर । तोशहिज़ादह इकसुरखयेनामवर ॥
अज़ीज़े दिले शाहअफ़रासियाब । पयेजंगु पैकार आया शिताब ॥
फ़रामुर्ज़ पूरे तुहमतन वहीं । मुकाबिल हुवा उसके अज़रूय कीं ॥
गहे रज़्म सुरखा को करके असेर । हज़ूरे पिदर लेगया वह दिलेर ॥
कहा तूस से उसने ऐ नामवर । किमिस्लेसियाउशउसेक़त्लकर ॥
लिया तूसने खंजरे तेज़ जब । यहकहनेलगा तूससे सुरखतब ॥
कि था शाहज़ादेका मैं दोस्तदार । बहुतउसकेग़मसेहुवाअश्कबार ॥
तसद्दुक़ में शहज़ादे की रूहके । मुझे बख्श और दरगुज़र खूनसे ॥
सरे रह्मआया वह तूसे दिलेर । यह बोलाकि ऐ रुस्तमे शेरगीर ॥
करे है यह इलाहाह जारी यहां । कहै तू इसे जान से दूँ अमां ॥
यहबोला तुहमतन खुदाकाक़सम । जहांदारकिशवरकुशाकी क़सम ॥
न हरगिज़ करूँ रह्म ऐ पहिलवां । करूँ क़त्ल तुरकोंको पाऊँ जहां ॥
शिताबउसकेतनसेतुकरासिरजुदा । यहसुनकरउसेजब्हउसने किया ॥
वहीं फिर सरे सुरखये रूसियाह । रवानाकिया पेश काऊसशाह ॥
शहनशाहने दरवाज़ेपर क़िलअके । किया उसने आवेख़्ता कीनेसे ॥
गई जब खबर पेश अफ़रासियाब । कियागिरयाउसनेमिसालेसहाब ॥
अज़ीज़उसकोसितमगरकोथावहपिसर । हुवाउसकेग़मसेबहुतनोहगर ॥
ग़रज़ लेके फिर लश्करे बेहिसाब । रवानाहुवा शाह अफ़रासियाब ॥

शिताबी से पहुँचा पये कारज़ार । सुये पहिलवानान ईरांदियार ॥
दोलश्कर मुक़ाबिलहुये जब वहां । हुवा गर्द से मेह्रतावांनिहां ॥
बिरादर जो पीरांकाथा पीलसम । वह बोलाकि ऐशाहकेवांअलम ॥
करूँजाके मैं साथ रुस्तम के जंग । करूं गर्क़ख़ूं उसको अबबेदिरंग ॥
कहा शाहने योंकि गरकुश्तहहो । तेरे हाथ से रुस्तमे नामजू ॥
तो मैं मुमलिकतनिस्फ़बख़्शूँतुझे । और वहदुख़तरेमहिजबींदूँतुझे ॥
यहपीरांनेसुनिकरिगुज़ारिशकिया । कि रुस्तमहै गुर्देनबर्द आज़मा ॥
अगर साथ उसके करे कारज़ार । तो जाँबरनहोपीलसम्ज़ीनहार ॥
कहा शाहने पीलसमहै जवाँ । दिलेरो क़वी बाज़वो पहिलवाँ ॥
यक़ीं है कि यहपहलवाने दिलेर । करे वक्त पैकार रुस्तमको ज़ेर ॥
यराक़अपनेफिरपीलसमकोतमाम । दिये और एकतौसने तेज़गाम ॥
इनायत किया और कहायोंकिहाँ । तुहमतनसेकरिजाकेजंगऐजवाँ ॥
वहीं पीलसम सूय मैदाँ गया । यहगुरदान ईराँ से उसने कहा ॥
कि वह रुस्तमे पीलतन है कहाँ । जिसे लोग कहते हैं शेरेज़ियां ॥
यह सुनिकरिवहींगेउ जंगीसवार । गया सूय मैदाँ पये कारज़ार ॥
यह बोलाकि इकतुर्क से आनकर । नहरगिज़ लड़े रुस्तमे नामवर ॥
यह कहि करि वहीं गेउने बेदरेग़ । यह चाहा कि कीजैउसे ज़ेरतेग़ ॥
ख़रोशां हो इतने में चूँपीलमस्त । हुवा गर्मकीं तुर्कचालाक चुस्त ॥
कमरमें किया गेउके नेज़ाबन्द । किज़ींसेजुदाहो यलेअरजुमन्द ॥
हुवा गेउ जंगी पै जब वक्त तंग । मददको फ़रामुर्ज़ तबबेदिरंग ॥
गयाकरिके तेगे सर अफ़शाँअलम । कियानेज़ेको पीलसमकेक़लम ॥
पर उसतुर्क ने खींचकर तेग़की । कियाकीनख़्वाहोंकोज़ख़्मीवहीं ॥
हुये जब कि ज़ख़्मीफ़रामुर्ज़गेउ । तोपहुँचातुहमतनभीकरकेग़रेउ ॥
वह बोलातुकरताहैजिसकोतलब । वहरुस्तमभीआयाख़बरदारअब ॥
यह सुनिकरवहीं अज़्मकरके इनाँ । वह आयासुये रुस्तमेपहिलवाँ ॥
तुहमतनसे कहनेलगा पीलसम । यहहैशर्त मर्दी कि हम औरतुम ॥
करैं जंग मैदाँ में और ज़ीनहार । नटाहिरैंयहाँ अबयहदोनोंसवार ॥
तुहमतन यह बोलाकि ज़ेरे फ़लक । नचाहीकभीमैंने हरगिज़कुमक ॥
कहाफिरियहदोनोंसेफिरजाउतुम । तबकुफ़नअबदरामियाँलाउतुम ॥

यहकहि कर हुवा तुर्क से गमकीं। और उस तुर्कने तेग़ मारीवहीं॥
शिकस्तह हुई जगकेबरख़ोदपर। हुआ लेकिपुरदर्दरुस्तमकासर॥
कहा दिलमें रुस्तमने ऐसालवार। न तुरकोंसे देखा कभीज़िनहार॥
यह तुर्के दिलावरहै चालाकदस्त। तवाना व पुरज़ोर चूं पीलमस्त॥
कमर बन्द में पीलसम के वहीं। किया बन्द नजेको अजरूयकीं॥
उठाकर उसे ज़ीसे चूँबर्गेकाह। गया जानिबे क़ल्ब तूराँसिपाह॥
सरे ख़ाक बदख़्वाहको डालकर। ख़रोशाँ हुआ रुस्तमे नामवर॥
कहा योंकि ऐ शाह तूराँदियार। यहहैपहिलवाँवाशिकोहोवक़ार॥
इसेबख़्शअबदुख़्तताजो संतूर। कियहमसलहतहैबहुतादिलपिज़ीर॥
बउम्मेद दुख़्ता ज़रो मालो [illegible]। यलाँको तुकरताहै पामालरंज॥
सियाउशकीजाँपर किया [illegible]जफ़ा। अबऔरोंसे तूक्याकरैगा वफ़ा॥
यहकहिकरसख़ुनहायदुशवारोसख़्त। फिराबाँसेवहगुर्दफ़ीरोज़बख़्त॥
न रुस्तमसे कोईमुक़ाबिलाहुआ। कियकसरसिपहिकाज़ूँदिलहुआ॥
सरे चर्ख़रोज़ेदिगर अफ़ताब। जो निकलातोबोलायहअफ़रासियाब॥
कि ऐ नामदारानि तूराँ दियार। कहो कौनसाआज जंगीसवार॥
मुक़ाबिल तुहमतन के होवेगावाँ। रहेसुनके ख़ामोशसबपहिलवाँ॥
सिपहिदारने फिरिमुक़र्रर कहा। सरानेसिपहिने यहपासख़दिया॥
कि था पीलसम इकयलेनामदार। तवाना व पुरज़ोर जंगीसवार॥
उसेजबकि रुस्तमने मानिन्दकाह। उठाज़ींसे फेंका सुये क़ल्बगाह॥
किसे ताब फिर कौन ऐसाहै मर्द। करैजो तुहमतनसे जाकरनबर्द॥
हमारा हो अबक़त्ल मंज़ूर गर। तो फेरैगा कोई न ज़िनहारसर॥
यहाँ हाथसे अपने हरएकको। तुकरिक़त्ल ऐख़ुसरवे नामजू॥
सबे हमसे होगा न यह ज़िनहार। जो उस अज़दहासेकरैकारज़ार॥
कहा पहिलवानों ने जबयहसख़ुन। तो ग़मगीं हुआसरवरेअंजुमन॥
किया आप नाचार फिरक़स्दजंग। गया सूय मैदाँ ग़रज़ बेदिरंग॥
कहा शाहने वाँ बबाँगे बलन्द। किऐपहिलवाँ रुस्तमेअरजुमन्द॥
तुअब मुझसेहो आनकेहमनबर्द। यहसुनकरहुवाखम्दहज़नशेरमर्द॥
कहा जाकेयों शाहतूरांसे अब। सियाउशकाकीनहअलताफ़रब॥
यहकहकरगयासूयमैदाँ शिताब। मुक़ाबिलहुवाउसकेअफ़रासियाब॥

हुई बारिशे तीर पहले वहां। लगीचलने ब्राहमसिनांबादअज़ां॥
सिपहदारने नेज़ा इक आनकर। जो मारा सरे रुस्तमे नामवर॥
तोजापहुँचीचिरमेकमरतकासिनां। रहा खैर से लेके जिस्मे जवां॥
यहचाहेथाफिररुस्तमे अरजुमन्द। कमरबन्द में करके नेज़े कोबन्द॥
ज़मीं से सिपहदार को ले उठा। वहीं एक जानिब से हूमां गया॥
तुहमतननेमारा जोनेज़ाशिताब। लगा बरसरे अस्पअफ़रासियाब॥
यह बेताबी उसदम हुई अस्पको। कि बस गिरपड़ावहशहेकीनाजू॥
ग़रज़ तुर्क ने रख़्शकी ज़ूदतर। दिलेरीसे मारा जो गुर्ज़आनकर॥
हुवा रख़्श उसज़र्ब से दर्दमन्द। रहे लेके क़ायम यलेअरजुमन्द॥
लगीहाथ फ़ुरसततोअफ़रासियाब। हज़ार औरघोड़े पैहोकरशिताब॥
गुरेज़ां हुवा छोड़ मैदान को। बचालेगया अपनी वहजानको॥
दिलेरी से फिर रुस्तमे पहिलवां। हुवा सूयहूमां जो इसलहकुनां॥
तो हूमांने ली वांसे राहे फ़िरार। गया उसके दुंबाल वहनामदार॥
वहीं लश्करे रुस्तमे नामवर। तुहमतनकेशामिलहुवाआनकर॥
न तूरानियों में रही ताबजंग। फिरारीहुये सरबसर बेदिरंग॥
सिहफ़रसंग चूँ अज़दहाये दमाँ। गई फ़ौज ईराँ तआकुबकुनाँ॥
ग़रज़ इस तरहतुर्क कुश्ते हुये। कि कुश्तोंके ताचर्ख पुश्ते हुये॥
हुई फ़ौज रुस्तम ज़फ़रयाब जब। हुवाशाहतूराँको अन्देशाहितब॥
किशहिज़ादहे कैखुसरवे नामजू। यहे हाथ रुस्तमके ऐसानहो॥
रवाना किये बस वहीं मरदुमाँ। किताशाहज़ादे को लैआवेंयाँ॥
गयेलोग और उसकोलायेशिताब। हज़ूरे सिपहिदारअफ़रासियाब॥
वहआयातो पीरांसे शहिने कहा। कहाँरखियेउसनेयहपासखदिया॥
रखो उसको दरियायचीं के उधर। किहरगिज़नहोवे वहांकुछखबर॥
दियाभेज शहिज़ादेको फिर वहाँ। किता कोई उसकानपावेनिशाँ॥
सिपहिदार तूराँ को करके तबाह। तुहमतनहुवा मुल्कतूराँका शाह॥
बहुतमुल्कतसख़ीर उसने किया। बहुतगंजऔरतख़्तोअकसरलिया॥
सराने सिपहिके लगा हाथ ज़र। तवंगर हुई वह सिपहिसरबसर॥
कियाक़त्ल तरकोंको बसजाबजा। न इक तुर्कवाँ जुज़रअय्यतरहा॥
जो लेताकोईनाम अफ़रासियाब। तोरुस्तमउसेक़त्लकरताशिताब॥

तुहमतनबसद फ़रबजोहो जलाल। रहामुल्कतूरां में ताहफ़्तसाल॥
रवाना किया लश्करे बेहिसाब। बदुंबालसुलतानअफ़रासियाब॥
तुहमतन ने फिर क़स्द ईरां किया। तलबकरके तब गेउकोयोंकहा॥
कि ऐ गेउ अबलाके करं जुस्तजू। तुकैखुशरवे नामबरदार को॥
गरज़गेउकोकरिके रुख़सतवहगुर्द। फ़रामुर्ज़को मुल्ककरके सिपुर्द॥
हुवा सूय ईरां वहां से रवां। शिगुफ़्तादिलोखुर्रमो शादमां॥
ज़रोमालु अस्पान वा जीज़र। गुलामान तुर्क औरगंजो गुहर॥
गया लेके सू पेश काऊस शाह। बहुतखुशहुवाशाह गेतीपनाह॥

जाना गेउका वास्ते तलाश कैखुशरव के और निशात पाना बादशाहज़ादे का और लौटना ईरान की तरफ़ और जङ्ग होना गुलवाद और पीरान से॥

चले नामवर गेउ जंगी सिवार। बफ़रमूदये रुस्तमे नामदार॥
शिताबी से शादेज परकरके ज़ीं। रवाना हुवा सूय दरियाइ चीं॥
किसी को न साथअपनेदह लेगया। फ़क़त आपथा याकिशवदेज़था॥
हर इक जासे लेता हुवा राहबर। हुवाजादह पैमायले नामवर॥
हरइससे था पुरसांबतुरकी ज़बां। निशानेमलिकज़ादयेज़मानिशां॥
निशां उसका कोईबताता नथा। मकानउसकाहरगिज़वहपातानथा॥
हरइक राहबरको वह जंगी जवां। करै क़त्लथा दस्त के दरमियां॥
न पहुँचा पता कोई जाकर कहीं। ख़बर पेश सालारतूरां ज़मीं॥
रवां होगया गेउ जब बाद अज़ां। यह गोदर्ज ने ख़्वाबदेखायहां॥
कि मसकनकाअपनेबताताहैनाम। मलिकज़ादहकैखुशरवेज़ुलकिराम॥
जोदेखा तो फिर उसने वक्ते सहर। रवाना किये चन्दमुर्दमउधर॥
कि तागेउके जाके हों रहनुमाँ। रहैं साथ अबउसकेसुब्होमसा॥
बतावैं उसे उस जज़ीरे का नाम। जहाँहैवहशाहिज़ादयेज़ुलकिराम॥
शिताबाँ हुये ज़ेर चर्खे बरीं। वलेकिन मिलागेउउनकोनहीं॥
उठाताहुआ मेहनतो रंजो दर्द। शबोरोज़था गेउ सहरान बर्द॥
ख़ुरिशग़ोरपोशिशभीथी चिर्मगोर। बजायेनमकथा वहाँ आबशोर॥
नख़्वाबउसकोथाऔरनआरामथा। बियाबानवरदी से बसकामथा॥
गयागेउ दरियाय चींसे गुज़र। नमक़सदकाफ़िरहाथआयागुहर॥
कहीं खुशरवे नामवर का निशां। न पायातोआजिज़हुवापहलवां॥

लगाकहिने अफ़सोस करकेकमाल। गईरायगां मेहनते हफ़्तसाल॥
ख़याल आगया दिलमें यहएकबार। किफिरचलियेअबसूयईरांदियार॥
वलेमर्दुमी ने इजाज़त न दी। हयानेभीजिनहाररुख़सतनदी॥
किया गेउने रंज फिर इख़्तियार। रखासिरसुयेवादियो कोहसार॥
दोचार आके चाकर हुये चन्दकस। यकायकहुयेआनकेहमनफ़स॥
लगे पूँछने गेउसे ऐ जवां। तु सरगस्तहक्योंहै अकेलायहां॥
वलुरकी ज़बां गेउ ने यों कहा। मुझेशौक है बेशतर सैदका॥
किया राहको गुम शिकारअफ़गनां। बियाबान में आगया नागहां॥
वले यह कहो यां तुम्हारा गुज़र। किधरसेहुवाजाउगेतुमकिधर॥
किया गेउ से यह उन्हों ने बयां। [illegible]कि हैं हमफ़िरिस्तादगां॥
ख़बर लेने खुशरव के जाते हैं हम। फ़लांजायगहहैवहफ़र्रुखशियम॥
सुना यह सख़ुनजबतो वहशेरमर्द। हुवाउनके हमराहजुस्तेहनवर्द॥
नुमायां हुई रफ़्त रफ़्ता जो शाम। तोइकजा कियारहरवांनेमुक़ाम॥
कई दिनसे जो गेउ बे ख़्वाबथा। उसेख़्वाबवां रातको आगया॥
हुये गेउसे कुछवहअन्देशेहिमन्द। कि ऐसानहो उससेपहुँचेगज़न्द॥
उसे ख़्वाब में अलगरज़ छोड़कर। वहां से वहगायबहुये सरबसर॥
वह जागातो उनको न पायावहां। चले खुशरवे नामवरका निशां॥
कियाथा जो दरियाफ़्तउनसेउधर। रवानह हुवा गेउवक़्ते सहर॥
फिर इकचशमेंपर जाकेपहुँचा जहाँ। यह देखाकिबैठाहै इकनवजवाँ॥
गुले ताज़हका तुर्रा सिरपरहैएक। कफ़े दस्तपर उसकेसागरहैएक॥
अयाँ है जबीं से शिकोहे शही। नुमायाँ है यकदस्तफ़र्रे मिही॥
कहा अपने दिलमें उसे देखकर। किशायदहैयहखुशरवे नामवर॥
वहीं गेउने उसको करके सलाम। गुज़ारिशकियायोंकिऐजुलकिराम॥
मगरहै सियाउशका फ़रज़न्दतू। जहाँदार कैखुशरवे नामजू॥
यह हँसिकर कहा उसजवाँनेवहीं। किऐपहिलवाँ मुझकोदैयहयक़ीं॥
किहै गेउगोदर्ज़का तू पिसर। यहसुनकरवहीं पुश्तज़ींसे उतर॥
दियागेउने अपने सिरको झुका। अदबसे ज़मींबोसहासिल किया॥
लगाकहिने फिर वह यले नेकख़ू। कि ऐ बादशहज़ादये नामजू॥
मुझे तूने पहिचान क्योंकर लिया। तबउसनवजवाँनेयहपासखदिया॥

मेरे बाप का एवोई [illegible] है। कि खूबीसे रश्के गुलिस्तान है ॥
खिंचीं सूरतें पहिलवाने [illegible]माम। बतायामुझे माँने हरइकका नाम ॥
बहम रुस्तमो तूसवो दर्जयाँ। जो आवें तो पहिचान लूँ बेगुमाँ ॥
वले किसतरह तूने [illegible]ना मुझे। हुवा नाम मालूम क्योंकर तुझे ॥
यह बोला कि ए खुसरवे खुसरवाँ। शिर्र है क यानी है तुझसे अयाँ ॥
तेरी शानसे यह हुवा आशकार। कि है तूही ऐ खुसरवे नामदार ॥
परइक और भी है अरज खुसरवा। कि बाजूको अपने जरसकीजेवा ॥
निशाने कयाँतापि दीदार हो। तशफ्फी गुर्जी खातिरे जारहो ॥
मुकर्रगसियहै होवे था इधर निशाँ। सरे बाजुवे खुसरवा नेकयाँ ॥
कि था यानी इरसे कयो गुफ्तवाद। दलीले दुरुस्ती बनस्ले निजाद ॥
सखुन सुनके खुसरवने ले [illegible]ड का। वहीं अपना बाजू बरहना किया ॥
बरहना हुआ जब कि बाजूए शाह। नुमायां हुवा वह निशाने सियाह ॥
यह देखा तो शादा हुवा पहिलवां। अदबसे हुवा वोहीं सिजदाकुनां ॥
सिपहिदार ईरां व तूरान का। बयां माजरा उसके आगे किया ॥
किया उसको घोड़ेपै अपने सवार। जिलू में हुवा गेउ फ़र्रुखतबार ॥
करीने तरबशां से होकर रवां। जहां थी फ़रंगेश आये वहां ॥
फ़िरिस्तादहपीरांके उसचश्मेपर। गये जबतो पाई उन्होंने खबर ॥
कि इकगुर्द अक़लीम तूरान का। यहाँ से मलिकजादे को लेगया ॥
हुये जब न मक़सदपै बे[illegible]मयाब। तो बसफिरिगयेसूयपीराँ सिताब ॥
फिरिस्ताद गोदर्ज के भी वहीं। गये फिरि कहीं गेउ पाया नहीं ॥
गरज गेउ खुसरव क़रीने तरब। गये जब फरंगेश के पास तब ॥
वह बोले कि ताखीर कीजे बयां। अभी हूजिये सूय ईराँ रवां ॥
मुबादा कहीं मर्दुमाने हसूद। खबरपाके पहुँचे यहाँ मिस्लदूद ॥
यहाँ से है नजदीक इक मर्गजार। कि अस्पानसुलतान तूराँदियार ॥
वहाँहैं और इकगुर्द बेहज़ादनाम। बहुतदिलपसन्द औरहैतजगाम ॥
सियाउशके गल्लेकाहै इकसमन्द। उसे जाके लायायलेअरजुमन्द ॥
यह सुनिकर गया गेउजंगी जवाँ। बसूये चरागाह अस्पाँ दवाँ ॥
वहींकरिकेलायाअसीरेकमन्द। न तनहा वहअस्प औरभीइकसमन्द ॥
सवार उनपै होके वहाँ से तभी। फ़रंगेश कैखुसरवं गेउ भी ॥

रवाना हुये सूय ईराँ दियार ।  ...ईद परवरदिगार ॥
यहपीरांकोसुनिकर हुआ इज़्तिराब । ... थाके ... शअफ़रासियाब ॥
रवानह किया उसने गुलबादको । ... दुं ... कैखुसरवे नामजू ॥
सिहि सदलैकेसाथअपनेमर्दानकार । नयाकरिके ... लशकरबिशुमार ॥
इधरख़्वाब में था वहबेदारबख़्त । किपहुँचा उधरवहनिगूँसारबख़्त ॥
उसे देखकर गेउ जंगी सवार । हुआ आके आमादये कारज़ार ॥
पकड़िगुर्ज़ और खींचकरतेग़तेज़ । कियाथाँमें बरपाकीइकरस्तखेज़ ॥
सुनीथीयहअख़्तरशिनासोंसेबात । किहोवेगा कैखुसरवेख़ुशिफ़ात ॥
जहाँ ताजवर बादशाहे अज़ीम । बताई ... फ़ज़्ले खुदाये करीम ॥
रहेगा यह महफ़ूज़ आफ़ातसे । ... अख़्तरथीइसबात से ॥
वह गुर्दे दिलावर यले शेरज़ाद । किरखता ... इसक़ौल परएतमाद ॥
हर इक तर्फ घोड़ेको दौड़ायेथा । नतुर्कोंको खातिरमें कुछलायेथा ॥
जो मैदाँ में मग़लूब तुरकां हुये । सरा सीमह यकसर गुरेजाँ हुये ॥
मिनागेउ जंगी बफ़तहो ज़फ़र । गया पेश कैखुसरवे नामवर ॥
किया माजरा जङ्गका सब बयाँ । हुआसुनिकेखुसरवतअस्सुफ़कुनां ॥
कहा गेउसे शाहज़ादे ने यों । कियातूनेबेदार मुझको न क्यों ॥
वह बोला न था यह गवारामुझे । कि बेचैनकरता जगाकर तुझे ॥
मददसेशहा तेरे यकबालकी । मुख़ालिफ़की सबफ़ौजपामालकी ॥
हुवा शादवां खुसरवे पाक दीं । कहामरहबासद हजार आफ़रीं ॥
हुये राह बेराह वांसे रवां । वहखाया जोकुछहाथ आयावहां ॥
गया जब किगुलबादपीरांकेपास । अयांउसके चेहरेसेथाबी मुयास ॥
कहागेउका जाके अहवाल जङ्ग । मलामतकी उसने उसेबेदिरङ्ग ॥
किइक पहिलवांसे वई फ़रोशां । गुरेज़ां हुये तीनसौ पहिलवां ॥
वहगुलबादकहता थावहबारबार । नहीं सामुरुस्तम सेकमवहसवार ॥
वलेकिन न पीरांको कुछथा यक़ीं । हुआ सुनिके यहमजराख़शमगीं ॥
सिपह लेके तूरां से फिर बेकरां । हुवा आप पीरानवेशा रवां ॥
फ़रंगेशरशके महो आफ़ताब । नरखतीथीजिनहारयलगरकीताब ॥
सिपहदार पीरानकीनह पज़ोह । किहररोजचलताथायकसदकरोह ॥
तफ़हहुसकुनांजाके पहुँचावहां । मल्लिकज़ादहमंजिलगुर्ज़ी था वहां ॥

हरावलथा उसका [illegible] । कवीदस्तुमरदन कशोपीलतन ॥
वह वे खुसरवो [illegible] । कि पहुँचे वहां जाके तूरानियां ॥
नुमायां हुवा दूरसे [illegible] । तो सोची फ़रंगेश फ़रुखशियम ॥
कि पीस्त्ंवसा अब आ[illegible] इधर । हमें ताकि लेजावे पाबन्दकर ॥
जगाया वहीं खुसरवो गेउ को । हुये जब कि बेदार वे नामजू ॥
तो कहनेलगा खुसरवे नामदार । किएपहिलवांमैंभीतोअबकीबार ॥
सितजिन्दह अफ़वाज तूरांसे हूं । तनेखैलतुरकां करूं ग़र्क़खूं ॥
वहबोला कि शाहफ़र्रुख़खिसाल । तुहैनवजवां बल्कि है खुदसाल ॥
अभी तूने पैकार देखी नहीं । मुबादा कुछ आसेब पहुँचे कहीं ॥
मेरेतन में है जबतलक [illegible] । यहशायाँ नहीं तू करै कारज़ार ॥
कहा फिर यहखुसरवने [illegible] मर्दे । करूंगा मदद तेरी वक्ते नबर्द ॥
इधरतूहै त[illegible] उधर कौनहैख़्वाह । रखेहै बहुतसाथ अपने सिपाह ॥
यहसुनकर दियागेउने यह जवाब । कि ऐनाजदारे सुरइया जनाब ॥
तुहमतनके मानिन्द मैंने कहीं । मदद वक्त पैकार चाही नहीं ॥
नरुस्तम से जिनहार कमतरहुँ मैं । हुनर और कूवतमें यकसरहुँ मैं ॥
बहुत उसने वां आज़माया मुझे । बराबर ग़रज़ अपने पाया मुझे ॥
औरअपनीमुझेदुख़्तरेमहजमाल । तुहमतनने दीहोकेशादांकमाल ॥
लगा कहने फिर गेउ फ़रखुन्दहखू । कि रखजमअख़ातिरतुऐनामजू ॥
मेरा खालिके मेहो महयार है । औ यकबालशाही मददगार है ॥
बलन्दी पै आकर तमाशा तु देख । सरेजंग करताहुँ क्याक्यातुदेख ॥
यह कहकर वहीं गेउ जंगीसवार । गया सूय मैदां पये कारज़ार ॥
उधर से पुशनखके नेज़ाबढ़ा । हुवागेउयलसे वहजंगआज़मा ॥
पुशनखलगा कहने वह पाहिलवां । कि तू कौनहै टुकबता ऐ जवां ॥
दियापासख़ उसने किहूंमैं पुशन । सरफ़राज़ गुर्दान यलपीलतन ॥
तुहैगेउ आया है ईरान से । चुरालेचला शहको तूरान से ॥
यह हुजदी तुकरके कहांजाइगा । यहां से तु जान नहीं पाइगा ॥
यह कहकर उठाया जो गुर्ज़ेगरां । तोलायासिपरासिरपैवहपाहिलवां ॥
लगी जब गुरज़ेगरां इस क़दर । रवांखूँ हुवा वरतनो मूयसर ॥
नहराग़िज हिला गेउ मर्दे दिलेर । रहा पुश्ततौसनपैक़ायमवहशेर ॥

सिपर छोड़कर लेके नेज़ा वहीं [illegible] दि[illegible]यगा[illegible]ावरने अज़रूयकीं ॥
तो जोशनसे करके पुशनकेगुज़[illegible] थ[illegible]ई [illegible]लि[illegible] [illegible]बदरु[illegible]सिनां कारगर ॥
हुवा ग़र्क़ ख़ूँ में सरापा बद[illegible] हुई द[illegible]हे ख़ाकअपने पुशन ॥
वह पीरानवेशा फिर आगा वहीं। लगा गेउसे कहने अज़रूयकीं ॥
कि तूने मेरीफ़ौजकोदी शिकस्त। कियासरबलन्दोंकोयकदस्तपस्त ॥
वलेकिन ख़बरदार अब ऐ जवां। कि मैं आनपहुँचा बगुरज़ोसिनां ॥
तेरे सिरपै लाताहुँ क्याक्याबला। तहे ख़ाकदेताहुँ तुझको मिला ॥
ज़िरहपारह औरचाककर पैरहन। ग़रज़उसकेपहिनाऊँतुझकोकफ़न॥
दिया उसजवांमर्दने यहजवाब। वही [illegible] मैं ऐ तुर्क ख़ानाख़राब ॥
कि मैं हरदोज़नको तेरीचीन से। [illegible] गया था रहकीनः से ॥
तेरीताब क्या है जो मैदां में तू। मेरे स[illegible] हो आन के जंगजू ॥
जहां में बजुज़ रुस्तमे शेर मर्द। नहीं है कोई भी मेरा हमनबर्द ॥
तुहमतनको देखा है तूने वहां। कि तनहागये याजदहपाहिलवां ॥
कियाकुश्तहओख़स्तहगरआनके। हज़ारोंसवारोंको तुरकान ले ॥
और अबफ़ौजको तेरी मैदान में। तहे तेगख़ींचूँ मैं इकआन में ॥
कोई जिन्दह इसफ़ौज में जोरहे। तोफिरिकहियो मतमर्दमैदांमुझे॥
गिरफ़्तारकरिके फिर ऐनाबकार। तुझे लेचलूँ सूय ईरां दियार ॥
वहाँ से मैं फिरिआऊँ बाकरोंफ़र। जहाँदार ख़ुसरवको लेकरइधर ॥
नतूरांरहे फिरि न अफ़रासियाब। करूँ मुल्कतूरांको यकसरख़राब ॥
यह गुफ़्तार जंगी यले नामवर। हुवासुनिकेपीरांके दिलपरख़तर ॥
हुवा नाउमेद अपनावहजानसे। लगाकहिने उसमर्द मैदान से ॥
कि जादरगुज़र तुझसे अबमैंनेकी। रिहाई तुझे हाथसे अपनेदी ॥
यह बोला कि तूनेतो छोड़ा तुझे। वलेकिन मैं कबछोड़ताहूँ तुझे ॥
यहकहि करि वहीं गेउजगीजवाँ। हुवासूय बदख़्वाह हमलाकुनाँ ॥
वह पीराँ गुरेज़ाँ हुवा बेदिरंग। किदेखी न जिनहारपाराय जंग ॥
वहीं फिरिदिलावरनेफेंकीकमन्द। हुईजाके गरदनमें पीरांकेबन्द ॥
हुये तुर्क उसवक्त हमलाकुनाँ। लगीचलने वाँतेगो तीरो सिनाँ ॥
वले उसजवाँके ज़रा जिस्मपर। कोई ज़ख़्महोता न था कारगर ॥
यह देखो दिलेरीइ गुरदे बलन्द। कि इकहाथसे खींचताथाकमन्द॥